अभवन्मतयोगः स्यान्न चेदभिमतोऽन्वयः ।
येन बद्धोऽम्बुधिर्यस्य रामस्यानुचरा वयम् ॥ २३ ॥
द्विषां सम्पदमाच्छिद्य यः शत्रून् समपूरयत् ।
अस्थानस्थसमासं न विद्वज्जनमनोरमम् ॥ २४ ॥

---

एक पृथक् पद लिख कर उसमें उसका कारण दिखलाया जाय उस दोषका नाम अर्थान्तर पदापेक्षि है । जैसे उदाहरण के पूर्वार्ध में 'मोघारम्भ सस्मितम्' कहा किन्तु शम्भु की यह अवस्था क्यों हुई उसकी पुष्टि इस बात से पृथक् पद में की गई है कि वे अर्धनारीश्वर ठहरे तो विना पार्वती के भी योग दिए नृत्य पूरा नहीं हो सकता और यहां उनका मान ऐसा हुआ कि वे मना न सके अत विफल मनोरथ होने से वे हसपडे ॥ २२ ॥

पद द्वारा जिस अर्थ की ध्वनि पाई जाय तदनुकूल उस पद का अन्वय करने में उसके शब्द यदि अनुचित पडे तो उसे अभवन्मत योग कहते हैं । जैसे उदाहरण में यस्य के स्थान पर तस्य कहा जाता तो अन्वय शुद्ध हो जाता ॥ २३ ॥

'द्विषा समपूरयत्' पर्यन्त वीर रस वर्णनात्मक वाक्य होने से यदि यह लम्बे समास युक्त होता तो कर्णप्रिय होता और न होने से शिथिल हो गया है और यहाँ 'विद्वज्जन-मनोरमम्' में अनावश्यक समास कर दिया गया है । इसको अस्थानस्थ समास कहते हैं अर्थात् जहा आवश्यकता हो वहां न लिखना और जहाँ न हो वहाँ लिखना ॥ २४ ॥

मिथः पृथग्वाक्यपदैः संकीर्णं यत्तदेव तत् ।
वक्त्रेण भ्राजते रात्रिः कान्ता चन्द्रेण राजते ॥ २५ ॥

ब्रह्माण्ड त्वद्यशःपूरगर्भितं भूमिभूषण ।
आकर्णय पयःपूर्णसुवर्णकलशायते ॥ २६ ॥

भग्नप्रक्रममारब्धशब्दनिर्वाहहीनता ।
अक्रमः कृष्ण पूज्यन्ते त्वामनाराध्य देवताः ॥ २७ ॥

---

जो बात मिलाकर कही जाय तो वह सकीर्णता दोष में परिगणित होगी जैसे कान्ता मुख से रात की वही शोभा है जो चन्द्र से रात्रि की । ऐसा न कहकर जैसा कि उदाहरण में है वैसे कहा ॥ २५ ॥

यह भी दूसरा उदाहरण है । हे भूमिभूषण तुम्हारे यश से गर्भित यह ब्रह्माड जल से भरे हुए सोने के कलश सदृश हो रहा है, आप यह बात सुनिए । इस वाक्य में भी वही दोष है ॥ २६ ॥

अपने जिस आन्तरिक अभिप्राय को प्रकट करने जाकर समुचित शब्दों में वह न प्रकट किया जासके तो उसे भग्न-प्रक्रम दोष कहते हैं जैसे उदाहरण में यही दिखलाने का तात्पर्य था कि पूज्य-पूजा-व्यतिक्रम । किन्तु शब्द और धातु यथास्थान न होने के कारण वह जोर न रहा । आराधना किसी उद्देश की सिद्धि या कामना के हेतु होती है और पूजा गुणोत्कर्ष का चिन्ह है अत कृष्ण के साथ पूज्य भाव का सयोग चाहिए न कि देवताओं के साथ ॥ २७ ॥

अमतार्थान्तरं मुख्येऽमुख्येनार्थे विरोधकृत् ।
त्यक्तहारमुरः कृत्वाशोकेनालिङ्गिताऽङ्गना ॥ २८ ॥
अपुष्टार्थो विशेष्ये चेन्न विशेषो विशेषणात् ।
विशन्ति हृदय कान्ताकटाक्षाः खञ्जनत्विषः ॥ २९ ॥
कष्टः स्पष्टावबोधार्थमक्षमो वाच्यसन्निभः ।
व्याहतश्चेद्विरोधः स्यान्मिथः पूर्वापरार्थयोः ॥ ३० ॥

---

प्रतिपाद्य मुख्य रस के विरोधी रस का उद्दीपन कराना ही अमतार्थान्तर दोष कहलाता है। जैसे उदाहरण में "शोक से गले का हार उतार दिया है किन्तु निठुर नायक ने उस नायिका को रति-प्रस्तुता जानकर आलिङ्गन कर लिया"। यहाँ कितना रस विपर्यय हो गया, करुणा में शृंगार॥ २८ ॥

विशेष्य में बतलाई हुई विशेषता यदि उसके विशेषण द्वारा न प्रगट हों तो उसे अपुष्टार्थ दोष माना है। जैसे 'खजन से कान्ता के कटाक्ष हृदय में प्रविष्ट हो जाते हैं,' यहा प्रवेश कर जाना यह क्रिया इस उदाहरण के विशेषण शब्द से नहीं प्रकट होती अत अर्थ अपुष्ट रह गया॥ २९ ॥

जिस वाक्य के सुनने के साथ ही उसका अर्थ स्पष्ट हृदयगम न होजाय उसमें कष्ट दोष माना जाता है। मूर्खों को तो कुछ भी समझ में नहीं आता, इसलिए जहाँ पण्डितों को भी सोचना पड़े कि यह प्रहेलिका कैसी है यहा के लिए यह दोष है। व्याहत दोष उसे कहते हैं जिसमें एक ही वाक्य में आगे पीछे के अर्थ में विरोध पड़ जाय। दोनों दोष इसी एक उदाहरण से स्पष्ट हो जाते हैं॥ ३० ॥

सहस्रपत्रमित्रं ते वक्त्रं केनोपमीयते ।
कुतस्तत्रोपमा यत्र पुनरुक्तः सुधाकरः ॥ ३१ ॥
दुष्क्रमग्राम्यसंदिग्धास्त्रयो दोषाः क्रमादमी ।
त्वद्भक्तः कृष्ण ! गच्छेय नरकं स्वर्गमेव वा ॥ ३२ ॥
एकं मे चुम्बनं देहि तव दास्यामि कञ्चुकम् ।
ब्रूत किं सेव्यता चन्द्रमुखीचन्द्रकिरीटयोः ॥ ३३ ॥

---

'सहस्रपत्र के मित्र सदृश तेरे मुख की उपमा किस से दें।' सहस्रपत्र के मित्र अर्थात् सूर्य यह कष्ट कल्पना हुई और सूर्य के सदृश उपमा देते हुए भी यह कहना कि किससे उपमा दें अर्थात् सूर्यत्व कोई उपमा ही नहीं हुई, यही व्याहत दोष हुआ। अपनी ही बात को काट देना, इसको पुनरुक्त दोष कहते हैं। बात समाप्त हो जाने पर फिर उसमें बात निकालना। यथा, उसकी उपमा ही क्या जिसके रहते चन्द्र व्यर्थ प्रतीत होता है ॥ ३१ ॥

क्रम से तीन प्रकार के दोषों को बतलाते हैं—दुष्क्रम, ग्राम्य और सन्दिग्ध। प्रथम उदाहरण में दुष्क्रमत्व अर्थात् शास्त्र विरुद्ध कहना दिखलाया है। क्योंकि कृष्ण-भक्ति से स्वर्ग मिलता ही है तो उसमें नरक की सम्भावना ही क्या करना है। दूसरा प्रत्यक्ष ग्रामीण* भाव है। तीसरे में यह सन्दिग्ध प्रश्न सा है कि चन्द्रमुखी की उपासना करूँ या चन्द्रमौलि की ॥३२-३३॥

---

* यथा—मुख चुम्मा न देहौं बिना झुलनी।

† इस पर ठीक इसी भाव का भर्तृहरि रचित एक बहुत सुंदर श्लोक है

अनौचित्यं कीर्तिलता तरङ्गयति यः सदा ।
प्रसिद्ध्या विद्यया चापि विरुद्ध द्विविधं मतम् ॥ ३४ ॥
न्यस्तेयं पश्य कन्दर्पप्रतापधवलद्युतिः ।
केतकी शेखरे शम्भोर्धत्ते चन्द्रकलातुलाम् ॥ ३५ ॥
सामान्यपरिवृत्तिः स्यात् कुण्डलच्छविविग्रहा ।
विशेषपरिवृत्तिः स्याद्वनिता मम चेतसि ॥ ३६ ॥

---

अनौचित्य दोष यह कहलाता है कि किसी विशेष्य में उस विशेषता का आरोपण करना जो उसका स्वाभाविक अङ्ग न हो जैसे, लता में तरङ्ग का उठना । उसका फलना फूलना कहा जा सकता है । विरुद्ध दोष लोकप्रसिद्ध से विरुद्ध बतलाना या शास्त्र विरुद्ध चलना है, यह दो मत है ॥३४॥

उदाहरण–कामदेव के प्रताप सी शुभ्र प्रकाश वाली यह केतकी रखी है । यहा प्रताप को शुभ्र कहना कवि–सम्प्रदाय के विरुद्ध है, प्रताप रक्त वर्ण होना चाहिए । पुन शंभु के शिर पर चढ़ाई हुई केतकी चन्द्रिका सी शोभा देती है, यहा शास्त्र विरुद्ध हुआ । शिवजी को केतकी चढाने की प्रथा ही कहीं नहीं ॥ ३५ ॥

किसी अपेक्षित ( इच्छित ) गुण को प्रगट करने के लिए कोई एक बेढ़ङ्गा शब्द कह दिया जाय जिससे अर्थ ही न

---

मात्सयमुत्साय विचार्य कार्य-
मार्या समयादमिद वदन्तु ।
सेव्या नितम्बा किम भूधराणा
उतस्मरस्मेर विलासिनीना ॥

द्वे स्तः सहचराऽचारुविरुद्धान्योन्यसङ्गती ।
ध्वाङ्क्षाः सन्तश्च तनयं स्वं परश्च न जानते ॥ ३७ ॥
सरोजनेत्र पुत्रस्य मुखेन्दुमवलोकय ।
पालयिष्यति ते गोत्रमसौ नरपुरन्दरः ॥ ३८ ॥

---

प्रतीत हो उसे सामान्य परिवृत्ति कहते हैं जैसे 'कुण्डलच्छविविग्रहा' । कुडल यद्यपि सोने का बनता है किन्तु इससे 'सुवर्ण' ऐसा अर्थ यह नहीं जाना जासकता । दूसरा विशेष परिवृत्ति दोष है । जैसे, वनिता शब्द स्त्रीत्व का वाचक हो सकता है किन्तु पत्नीत्व का नहीं, अत जहा पत्नीत्व प्रगट कराना है वहां वनिता कह देने से ही यह दोष हो जाता है ॥ ३६ ॥

सहचराऽचारु और विरुद्धान्योन्यसगती ये दो दोष हैं । पहिले का अर्थ यह है कि दृष्टात-प्रयोग में समान गुण प्रदर्शित करके जोड ठीक मिलाना चाहिए, हीनाधिक होने से यह दोष हो जाता है । जैसे, कौवे और साधु ( दोनो की तुलना कराना कितनी हीनता है ) अपनी और पराई सन्तान का भाव नहीं रखते ॥ ३७ ॥

दूसरे का उदाहरण यह है कि हे कमलनेत्र ! अपने पुत्र के मुखचन्द्र को देखो । चन्द्र और कमल का विरोध जगत-प्रसिद्ध है क्योंकि जो चन्द्र का प्रफुल्लता काल है वह सूर्य का अस्तकाल है, अत वे एक दूसरे को देख ही नहीं सकते । पुन कहते हैं, यह नरेन्द्र तेरे गोत्र का पालन करेगा । गोत्र पर्वत को कहते हैं । यह पुराण प्रसिद्ध बात के विरुद्ध हुआ ।

पदे तदंशे वाक्यांशे वाक्ये वाक्यकदम्बके ।
यथानुसारमभ्यूहेद्दोषान् शब्दार्थसम्भवान् ॥ ३९ ॥
दोषमापतितं स्वान्ते प्रसरन्तं विश्रृंखलम् ।
निवारयति यस्त्रेधा दोषाङ्कुशमुशन्ति तम् ॥ ४० ॥
दोपे गुणत्वं तनुते दोषत्वं वा निरस्यति ।
भवन्तमथ वा दोष नयत्यत्याज्यतामसौ ॥ ४१ ॥
मुखं चन्द्रश्रियं धत्ते श्वेतश्मश्रुकराङ्कुरैः ।
अत्र हास्यरसोद्देशे ग्राम्यत्वं गुणतां गतम् ॥ ४२ ॥

---

इन्द्र होकर गोत्र का पालन कैसा, वह गोत्रभिद् नाम से प्रसिद्ध ही है ॥ ३८ ॥

पद, पदांश, वाक्यांश ( Clause ), वाक्य (Sentence) वाक्य-कदम्ब ( Complex ) आदि में शब्द और अर्थ से उत्पन्न बतलाए अनुसार दोषों पर विचार करना चाहिए ॥३९॥

आनते हुए भी जो दोष आ गए हैं और विश्रृंखला उत्पन्न किए हुए हैं उनका जिन तीन प्रकार से परिहार करते हैं उन्हें दोषांकुश कहते हैं ॥ ४० ॥

दोष में गुण का रोपण करना, या दोष को मिटा ही देना, या आ गए हुए दोष को अनिवार्य बना देना ॥ ४१ ॥

आपका मुख दाढ़ी मूछों के सुफेद खड़े बाल रूपी किरणों द्वारा चन्द्रवत् प्रतीत होता है । यहा हास्य रस का स्वरूप आजाने से उदाहरण की ग्रामीणता गुण में बदल गई है ॥४२॥

तव दुग्धाब्धिसम्भूतेः कथं जाता कलङ्किता ।
कवीनां समयाद्विद्याविरुद्धोऽदोषतां गतः ॥ ४३ ॥
दधार गौरी हृदये देव हिमकराङ्कितम् ।
अत्र श्लेषोदयान्नैव त्याज्यं हीति निरर्थकम् ॥ ४४ ॥
महादेव इति प्राग्वत् । द्वितीयस्तेनासाविति विशेषः ॥
इति चन्द्रालोके दोषनिरूपणो नाम द्वितीयो मयूखः ।

---

'क्षीर सागर से उत्पत्ति होते हुए भी यह तेरा कलकीपना कहा से आया' । चन्द्रमा की उत्पत्ति क्षीर सागर से बतलाई गई है, उसके अनुसार वह निष्कलक है, और जिसकी अत्रिमुनि की आँख से है वह सकलङ्क है । किन्तु कवि समाज में चन्द्र एक ही है और सकलङ्क माना गया है चाहे वह कहीं से भी उत्पन्न हो, अत: शास्त्र प्रमाण से विरुद्ध होते हुए भी वह दोष मिट गया ॥ ४३ ॥

तीसरे में हि व्यर्थ प्रतीत होते हुए भी श्लेष गुण दिखलाने से आवश्यक हो गया । देव + हि + मकराङ्कितम् अथवा देव हिमकराङ्कितम् । मकर-केतन काम और चन्द्र-भाल शिव दोनो हि-मकर-ध्यान पार्वती के हृदय में हो सकता है ॥ ४४ ॥

इति द्वितीयो मयूख

## तृतीयो मयूखः

### अथ लक्षणानि

अल्पाक्षरा विचित्रार्थख्यातिरक्षरसहतिः ।
उपाकान्तेनानुगतः शूरः शौरिरय पुनः ॥ १ ॥
शोभा ख्यातोऽपि यद्दोषो गुणकीर्त्या निषिध्यते ।
मुधा निन्दन्ति ससारं कमारिर्यत्र पूज्यते ॥ २ ॥

---

अब किन किन बातो से यह भासित हो जाय कि यह काव्य है इसको दिखलाते हुए प्रथम अक्षर-संहति बतलाते हैं। कुछ थोडे अक्षरो में कोई पूरी घटना चमत्कारी अर्थ के साथ कही जाय उसे अक्षर-सहति कहते हैं। जैसे, उदाहरण में उपाकान्त अनिरुद्ध को स्मरण करा देने ही से बाणासुर की कथा स्मृति में आगई ॥ १ ॥

किसी विषय में आरोपित बडे बडे दोषों को, किसी गुण का वर्णन कर, मिटा देने को शोभा लक्षण मानते हैं। जैसे ससार की कुटिलता, नश्वरता, असत्यादि दोषों के होते हु भी यहीं कसारि प्रभु कृष्ण की उपासना का महत्व दिखल देने से इसका श्रेय कितना गौरवान्वित हो गया ॥ २ ॥

कार्यं फलोपलम्भश्चेद्व्यापाराद्वस्तुतोऽथ वा ।
असवुदेति शीतांशुर्मानच्छेदाय सुभ्रुवाम् ॥ १० ॥
इत्यादि लक्षणं भूरि काव्यस्याहुर्महर्षयः ।
स्वर्णभ्राजिष्णुभालत्वप्रभृतीव महीभुजः ॥ ११ ॥

महादेव इति पूर्ववत् । तृतीयस्तेनासाविति विशेषः ।
इति चन्द्रालोकालङ्कारे लक्षणनिरूपणो नाम तृतीयो मयूखः

---

युक्ति कहते हैं । जैसे, "आप कोई ऐसे विचित्र नवीन जलद हैं जो बारबार स्वर्ण ही की वृष्टि करते हैं ॥ ६ ॥

किसी व्यापार या वस्तु द्वारा जो प्रतीत फल हो उसके उपालम्भ देने को कार्य कहते हैं । जैसे, यह चन्द्र का उदय रमणियो की मान शान्ति के निकट समय की सूचना देने के निमित्त ही है ।। १० ।।

आचार्यो ने काव्य के अनेक लक्षण बतलाए हैं । जैसे कनक तेजस्विता, उन्नत ललाटत्व आदि अनेक गुण राजाओ में होते हैं वैसे ही काव्य में भी अनेक गुण हैं ॥ ११ ॥

इति तृतीयो मयूख

# चतुर्थो मयूखः

अथ गुणाः

श्लेषो विघटमानार्थघटमानत्ववर्णनम् ।
स तु शब्दः सजातीयैः शब्दैर्बन्धः सुखावहः ॥ १ ॥
उल्लसत्तनुतां नीतेऽनन्ते पुलककण्टकैः ।
भीतया मानवत्यैव श्रियाऽऽश्लिष्टं हरिं स्तुमः ॥ २ ॥
यस्मादन्तःस्थितः सर्वः स्वयमर्थोऽवभासते ।
सलिलस्येव सूक्तस्य स प्रसाद इति स्मृतः ॥ ३ ॥

---

अब श्लेष का वर्णन किया जाता है । श्लेष दो प्रकार का होता है, शब्द श्लेष और अर्थ श्लेष । वह अर्थ न होते हुए भी किसी रूप में उस अर्थ का भास करा देने ही को अर्थ श्लेष कहते हैं और जहाँ समूह रूप में सजातीय वर्णों का प्रयोग आजाय उसे शब्द श्लेष कहते हैं ॥ १ ॥

उदाहरण—मानवती नायिका का आलिंगन करना असम्भव है अतः उस भाव को पुष्ट करने के लिए भीति दिखलाई गई, जो बहुत सम्भव है । यह हुआ अर्थ श्लेष । अब 'तनुतां नीतेऽनन्ते' 'पुलककण्टकै' 'श्रियाऽश्लिष्ट' आदि समान ध्वनि-युक्त वर्ण-समूह होने से यह शब्द श्लेष हुआ ॥२॥

जिस कथित वाक्य-समूह का भीतरी अर्थ बिना प्रयास तथा कठिनता के जल की तरह निर्मल और सरल रूप से

उदारता तु वैदग्ध्यमग्राम्यत्वात् पृथङ्मता ।
मानं मुञ्च प्रिये किञ्चिल्लोचनान्तमुदञ्चय ॥ ९ ॥
शृङ्गारे च प्रसादे च कान्त्यर्थव्यक्तिसङ्ग्रहः ।
अमी दश गुणाः काव्ये पुंसि शौर्यादयो यथा ॥ १० ॥

---

‡ ग्राम्य दोष न होते हुए भी उदारता गुण-सम्पन्न वाक्य की पण्डिताई कुछ और है । जैसे उदाहरण में उदञ्चय के स्थान पर यदि विकासय का प्रयोग किया जाय तो ग्रामीणता दोष न होते हुए उदारता भी नहीं हुई । अब दर्पणकार का मत है कि "अनिकटत्वमुदारता तद्य पदानां नृत्यत्प्रायत्व तच्चोजस्यैवान्तर्गतम्" अर्थात् जहाँ विकटता न हो और भाव तथा भाषा छलकती हुई हो, इसे भी लगभग ओज ही माना है । दण्डी कहते हैं, "व्यङ्ग्योत्तयर्थं प्रत्यायकत्वतत्त्वमिति ।" अर्थात् यह लगभग व्यङ्ग्योक्ति के अर्थ ही की छाया है ॥ ९ ॥

वामनोक्त दश गुणों पर विचार करते हुए ग्रन्थकार इन आठ गुण को कहकर कहता है कि मान लिया जाय तो शेष दो गुण कान्ति और अर्थव्यक्ति हैं, परन्तु क्रम से शृङ्गार और प्रसाद में ही आ जाते हैं अर्थात् इनको पृथक् बतलाने की कोई आवश्यकता नहीं । काव्य में ये दश गुण वैसे ही शोभा देते हैं जैसे पुरुष में शौर्यादि गुण । इस पर दण्डी का मत है कि "प्रसिद्धिविरोधाभाव' कान्ति, निषिद्धलाक्षणिकरूपनेयार्थत्वाभावोऽर्थ व्यक्ति " ॥ १० ॥

---

‡ ज्यों ज्यों कर ऊँचो करै, त्यों त्यों नीचे नैन ॥

तिलकाद्यमिव स्त्रीणां विदग्धहृदयङ्गमम् ।
व्यतिरिक्तमलङ्कारं प्रकृतेर्भूषणं गिराम् ॥ ११ ॥
विचित्रलक्षणो न्यासो निर्वाहः प्रौढिरौचिती ।
शास्त्रान्तररहस्योक्तिः सङ्ग्रहो दिक् प्रदर्शिता ॥ १२ ॥

महादेव इति पूर्ववत् । चतुर्थस्तेनासाविति विशेषः ।
इति चन्द्रालोकालंकारे गुणनिरूपणो नाम चतुर्थो मयूखः ॥

---

स्त्रियों के शरीर की शोभा बढ़ाने वाले धातुनिर्मित भूषणों के अतिरिक्त अन्य भी विशेष साधन है जैसे अञ्जन तिलक केश मार्जनादि। वैसे ही पण्डितों के बोधगम्य वाणी के रूपक उपमादि अनेक अलकारों के रहते हुए भी ये उपरोक्त गुण भी काव्य की शोभा बढ़ाते हैं ॥ ११ ॥

जहाँ विचित्र सर्गों का प्रयोग किया गया हो उसे न्यास कहते हैं। वर्णों के ध्वनि-साम्य की श्रृंखला जहाँ पूरी उतर जाय उसे निर्वाह कहते हैं। अन्य अर्थ वाले पद से ईप्सित लक्ष्य कराने को प्रौढि कहते हैं। प्राचीन कवि-सम्मत प्रयोग करने को औचिती कहते हैं। रूपकों में अन्य शास्त्र के प्रकृत प्रसङ्गों की छेड छाड को रहस्योक्ति कहते हैं। एक ही अर्थ के कई शब्दों के एकत्र प्रयोग करने को सग्रह कहते हैं और किसी अभिप्राय से कही गई बात को दिक्प्रदर्शिता कहते हैं ॥ १२ ॥

इति चतुर्थ मयूख

# पञ्चमो मयूखः

## अथालङ्काराः

शब्दार्थयोः प्रसिद्ध्या वा कवेः प्रौढिवशेन वा ।
हारादिवदलङ्कारः सन्निवेशो मनोहरः ॥ १॥
स्वरव्यञ्जनसन्दोहव्यूहा मन्दोहदोहदा ।
गौर्जगज्जाग्रदुत्सेका छेकानुप्रास भासुरा ॥ २ ॥
आवृत्तवर्णसंम्पूर्ण वृत्त्यनुप्रासवद्वचः ।
अमन्दानन्दसन्दोहस्वच्छन्दास्पदमन्दिरम् ॥ ३ ॥

---

समुचित ढंग से और उचित स्थान पर पहने हुए हार इत्यादि जैसे शोभा देते हैं वैसेही शब्द और अर्थ के अलङ्कार के मनोहर प्रयोग भी शोभा देते हैं और ये दो प्रकार से ही हो सकते हैं। प्राचीन मतो के अनुसरण या प्रौढ़ कल्पना द्वारा साध्य है ॥ १ ॥

स्वर व्यञ्जन युक्त ( अर्थात को की समता खे नहीं खो ही कर सकता है ) वर्णों की क्रम से जोडी का आना और साथही अर्थ का चमत्कार न विगड कर भावो में ओज रहे ऐसा जो पद हो वह सुन्दर छेकानुप्रास युक्त कहलोता है। ग्रन्थकारने इस नियम के श्लोक ही को ऐसे आदर्श गुण से युक्त बनाया है ॥ २ ॥

एक ही ढङ्ग के वर्णों की आवृत्ति से पूर्ण पद वृत्त्यनुप्रास-युक्त कहलाता है। उदाहरण स्पष्ट है ॥ ३ ॥

लाटानुप्रासभूर्भिन्नाभिप्राया पुनरुक्तता ।
यत्र स्यान्न पुन: शत्रोर्गर्जितं तर्जितं जितम् ॥ ४ ॥
श्लोकस्यार्धे तदर्धे वा वर्णावृत्तिर्यदि ध्रुवा ।
तदा मता मतिमता स्फुटानुप्रासता सताम् ॥ ५ ॥
उपमेयोपमानादावर्थानुप्रास इष्यते ।
चन्दन खलु गोविन्दचरणद्वन्द्ववन्दनम् ॥ ६ ॥
पुनरुक्तप्रतीकाशं पुनरुक्तार्थसन्निभम् ।
अंशुकान्त शशी कुर्वन्नम्बरान्तमुपेत्यसौ ॥ ७ ॥

---

वर्णों के अनुप्रास का वर्णन कर अब पदों का अनुप्रास बतलाते हैं। उसमें लाटानुप्रास कहते हैं, जहाँ पूरे शब्दों की पुनरुक्ति हो और उसके दोनों ही लक्षण हो सकते हैं अर्थात् अर्थ प्रयोग में भिन्नता और एकता ॥ ४ ॥

श्लोक के अर्धांश या उसके अर्धांश में भी वर्णों की आवृत्ति होती जाय तो उसे आचार्य लोग स्फुटानुप्रास कहते हैं। इसका भी उदाहरण इसी श्लोक में आ गया है। कोई इसे स्तुत्यानुप्रास का ही भेद मानते हैं ॥ ५ ॥

उपमेय, उपमान और रूपकादि में अर्थानुप्रास माना गया है अर्थात् उपमेय और उपमान में वर्णसाम्य होते हुए भी अर्थ सादृश्य भी यथेष्ट होता है जैसे चन्दन के तीन प्रधान गुणों ताप-शान्ति, चित्त-प्रसाद और शीतलता की पूर्ण कल्पना गोविन्द के पदद्वय की वन्दना के फल में आ जाती है ॥ ६ ॥

जहाँ दो पदों में अर्थ की पुनरुक्ति की गई हो वैसे को पुन-

आवृत्तवर्णस्तवकं स्तवकन्दाङ्कुरं कवेः ।
यमकं प्रथमा धुर्यमाधुर्यवचसो विदुः ॥ ८ ॥
काव्यवित्प्रवरैश्चित्रं खड्गबन्धादि लक्ष्यते ।
तेष्वाद्यमुच्यते श्लोकद्वयीसज्जनरञ्जिका ॥ ९ ॥
कामिनीव भवत्खड्गलेखा चारुकरालिका ।
काश्मीरसेकारक्ताङ्गी शत्रुकण्ठान्तिकाश्रिता ॥ १० ॥

---

रुक्त प्रतीकाश कहते हैं जैसे पदच्छेद करने पर यद्यपि अर्थ भि
भिन्न हो जाता है परन्तु अंशुक और अम्बर दोनों ही वस्त्र
वाचक हैं ॥ ७ ॥

किसी भी दो तीन अक्षरों के समूह की आवृत्ति को प्रथ
यमक कहते हैं। इसके और भी भेद हैं जो ग्रन्थान्तर
बतलाए गए हे। जैसे उदाहरण में स्तवक और स्तवक, माधु
माधुर्य इत्यादि ॥ ८ ॥

ऊचे दर्जे के कवि खड्गबन्धादि चित्रकाव्य पर भी ध्या
देते हैं। उसके उदाहरण रूप में विद्वानो की प्रसन्नता के निमि
ये दो श्लोक दिए जाते हैं। ये क्रम से लिखे जाने पर उ
बन्ध का काम दे देगें ॥ ९ ॥

आप की खड्गलता शत्रु-कामिनी के सदृश ही गुण सम्पन्न है

| कामिनी | खड्ग |
|---|---|
| चारु= सुन्दर | चारु= सुन्दर |
| करालिका= कलहप्रिया | करालिका=भयकर |
| काश्मीरसेकारक्ताङ्गी=केशर सिंचिता रक्तवर्णा | काश्मी ङ्गी=केशर रगी हुई। शत्रु श्रिता |
| शत्रुकण्ठान्तिकाश्रिता=शत्रुपत्नी | शत्रु के कण्ठ पर गिर को उद्यत ॥ १० ॥ |

उपमा यत्र सादृश्यलक्ष्मीरुल्लसति द्वयोः ।
हृदये खेलतोरुच्चैस्तन्वङ्गीस्तनयोरिव ॥ ११ ॥
उपमानोपमेयत्वे यत्रैकस्यैव जाग्रतः ।
इन्दुरिन्दुरिवेत्यादौ भवेदेनमनन्वय ॥ १२ ॥
पर्यायेण द्वयोस्तच्चेदुपमेयोपमा मता ।
धर्मोऽर्थ इव पूर्णश्रीरर्थो धर्म इव त्वयि ॥ १३ ॥
विख्यातस्योपमानस्य यत्र स्यादुपमेयता ।
इन्दुर्मुखमिवेत्यादौ स्यात्प्रतीपोपमा तदा ॥ १४ ॥

---

उपमा किसको कहते हैं ? जहा उपमेय और उपमान का निरन्तर सादृश्य सिद्ध हो जाय वह उपमा कहलाती है। समानता कितनी सम्भव है यह एक सुलक्षणा और प्रशसनीय नायिका के उन्नत स्तनद्वय को देखकर अनुभव करने की सामग्री है। सुलक्षणा इस लिए कहा कि कामशास्त्र में वर्णित सामुद्रिक के अनुसार बहुतेरी कुलक्षणाए बतलाई गई है॥११॥

अनन्वय उसे कहते हैं जहाँ उपमान और उपमेय एकही हो। जैसे, चन्द्र चन्द्र ही के सदृश है। साधारण बोलचाल में लोग कह बैठते हैं कि "आप आपही हैं" ॥ १२ ॥

जहाँ दोनो वाक्यों में उपमेय और उपमान यथार्थ रूप में एकही हो वह उपमेयोपमा अलकार कहलाता है। जैसे, हे लक्ष्मीवान् जैसी तुम्हारी सम्पत्ति है वैसाही धर्म है और जैसा तुम्हारा धर्म है वैसेही धन भी भरा पूरा है ॥ १३ ॥

प्रसिद्ध उपमान को यदि उपमेय करदें तो वह प्रतीपोपमा कहलाता है। जेसे यदि कहें कि चन्द्रमा मुख के सदृश है

उपमाने तु लीलादिपदाढ्ये ललितोपमा ।
त्वन्नेत्रयुगलं धत्ते लीला नीलाम्बुजन्मनोः ॥ १५ ॥

अनेकार्थस्य युग्मस्य सादृश्यं स्तवकोपमा ।
श्रितोऽस्मि चरणौ विष्णोर्भृङ्गस्तामरसं यथा ॥ १६ ॥

स्यात्सपूर्णोपमा यत्र द्वयोरपि विधेयता ।
पद्मानीव विनिद्राणि नेत्राण्यासन्नहर्मुखे ॥ १७ ॥

---

अर्थात् सर्वदा जिससे उपमा दी जाती है यदि वैसे उपमान की उपमा साधारण उपमेयों से दी जाय तो प्रतीपोपमा कहलायगा ।। १४ ।।

उपमान के साथ यदि लीलादि पदप्रयोग किए जाय तो वह ललितोपमा कहलाती है। जैसे उदाहरण में (उपमान) नीले कमल की लीला अर्थात् शोभा, आकार, विस्तार, रंग आदि का नेत्रद्वय में आरोपण करना ।। १५ ।।

यहाँ तक एक वाक्यांश की उपमा हुई और जहाँ किसी पूरे वाक्य में कही हुई क्रिया और कर्म पृथक् पृथक् किसी उपमान वाक्य के गुणों से सादृश्य रखते हों उसे स्तवकोपमा कहते हैं । जैसे, मैं विष्णु के दोनों चरणों का वैसाही आश्रय लेता हूँ जैसे भौरा कमल का ।। १६ ।।

जहाँ उपमान और उपमेय के कथित धर्म परस्पर में पूर्ण रूप से समान हों उसे पूर्णोपमा कहते हैं । जैसे, अहर्मुख अर्थात् सायंकाल में सूर्यास्त के बाद कमल के समान ही नेत्र भी मुँद गए ।। १७ ।।

यत्रोपमानचित्रेण सर्वथाप्युपरज्यते ।
उपमेयमयी भित्तिस्तत्र रूपकमिष्यते ॥ १८ ॥
समानधर्मयुक्साध्यारोपात्सोपाधिरूपकम् ।
उत्सिक्तक्षितिभृल्लक्ष्य पक्षच्छेदपुरन्दरः ॥ १९ ॥
पृथक्कथितसादृश्य दृश्य सादृश्यरूपकम् ।
उल्लसत्पञ्चशाखस्ते राजते भुजभूरुहः ॥ २० ॥
स्यादङ्गयष्टिरित्येवंविधमाभासरूपकम् ।
अङ्गयष्टिधनुर्वल्लीत्यादि रूपितरूपकम् ॥ २१ ॥

---

जिस उपमान के चित्र से ही यह स्पष्ट हो जाता है कि इसमें उपमेय का भी चित्र घुला मिला है वहाँ रूपक कहलाता है। इसके उपभेद आगे कहे गए हैं॥ १८॥

समान धर्म से युक्त साध्य अर्थात् प्राकृत रूप के आरोपण को सोपाधिरूपक कहते हैं। जैसे, यह मदान्ध पृथ्वीधरों को लक्ष्य कर उनके पक्ष अर्थात् आधार का नाश करनेवाले इन्द्र है। यहाँ क्रम से सब बातें जैसे पर्वतों पर घटती हैं वैसेही राजाओं पर भी घट सकती है॥ १९॥

जहाँ पृथक् पृथक् रूप धर्म दिखलाते हुए उपमा कही जाय उसे सादृश्यरूपक कहते हैं। जैसे, आपके भुजारूपी वृक्ष अपनी शाखा तुल्य पाँचो अँगुलियों सहित शोभित है॥ २०॥

यदि इस तरह से अङ्ग को छड़ी की उपमा दें तो यह आभास रूपक कहलाएगा। और यदि छड़ी सदृश अङ्ग को धनुष या लतादि से पुन उपमित किया जाय तो वही रूपित रूपक कहलायगा क्योंकि जब छड़ी से उपमित हो कर अङ्ग

परिणामोऽनयोर्यस्मिन्नभेदः पर्यवस्यति ।
कान्तेन पृष्टा रहसि मौनमेवोत्तरं ददौ ॥ २२ ॥
बहुभिर्बहुधोल्लेखादेकस्योल्लेखित मता ।
स्त्रीभिः काम प्रियैश्चन्द्रः कालः शत्रुभिरैक्षि सः ॥२३॥
अतथ्यमारोपयितुं तथ्यापास्तिरपह्नुतिः ।
नायं सुधांशुः किं तर्हि व्योमगंगासरोरुहः ॥ २४ ॥

---

रूपित हो चुका तब पुन धनुष और लता से सादृश्य कराए जाने पर वह आपातत रूपित रूपक हुआ ही। धनुष और लता से तो उपमा प्रसिद्ध ही है, छडी से भी कवियो ने उपमा दी है जैसे शेख का दोहा, "कनक छरी सी कामिनी काहे को कटि छीन" आदि ॥ २१ ॥

रूप्य और रूपक जहाँ एक ही हो अर्थात् "वही" ऐसा दिखला कर समाप्त कर दें तो वह परिणाम कहलाता है। उदाहरण में "प्रियतम से एकान्त में पूछे जाने पर नायिका ने मानो मौन रहकर ही उत्तर देदिया" तो यहा ही ने यद्यपि मौन रहना कोई प्रत्यक्ष किया नहीं हुई फिर भी उसमें उत्तर की क्रिया का आरोपण कर दिया ॥ २२ ॥

बहुत व्यक्तियो से बहुत ओर से यदि एक ही लक्ष्य पर अनेक मत प्रकट किया जाय तो उसे उल्लखालकार मानते है। जेसे कृष्ण के कस के मल्लशाला में उतरने पर एक साथही कामिनियों ने कामदेव, भक्तोने चन्द्रवत् और शत्रुओ ने काल के रूप में उनको देखा ॥ २३ ॥

किसी पदार्थ के वास्तविक रूप का तिरस्कार कर एक असत्य भाव के आरोपण को अपह्नुति अलङ्कार मानते हैं जेसे

पर्यस्तापह्नुतिर्यत्र धर्ममात्रंनिषिध्यते ।
नाय सुधांशुः किं तर्हि सुधांशुः प्रेयसीमुखम् ॥ २५ ॥
भ्रान्तापह्नुतिरन्यस्य शङ्कया तथ्यनिर्णये ।
शरीरे तव सोत्कम्प ज्वर. किं न सखिस्मरः ॥ २६ ॥
छेकापह्नुतिरन्यस्य शङ्कया तथ्यानिह्नवे ।
प्रजल्पन्मत्पदे लग्नः कान्तः किं नहि नूपुरः ॥ २७ ॥

---

उदाहरण, "यह सुधांशु चन्द्र नहीं है, फिर क्या है, यह तो आकाशगङ्गा में खिला हुआ कमल है ॥ २४ ॥

पर्यस्तापह्नुति उसे कहते हैं जहाँ आकार प्रकार का परिहार न कर के धर्म का ही आरोपण दूसरे पर कर दिया जाय । जैसे गोल और प्रकाशमान भले ही हो किन्तु सुधांशु अर्थात् पीयूषवर्ष यह नहीं हो सकता, फिर कौन होगा, या तो प्रिया का मुख या इस चन्द्रालोक ग्रन्थ का ग्रन्थकार ॥ २५ ॥

जहा किसी क्रिया पर उत्पन्न हुई असत्य शंका का निवारण वचन द्वारा किया जाय उसे भ्रान्तापह्नुति कहते हैं । किसी नायिका से पूछने पर कि क्या तुझे जाडा देकर ज्वर आया है, उसका कहना कि नहीं सखी यह तो काम ज्वर का उपद्रव है ॥ २६ ॥

जहा वार्ता कहते हुए सत्य कर्ता को गोपन कर अन्य का स्थापन करे तो उसे छेकापह्नुति कहते हैं । जैसे नायिका ने कहा कि अनेक प्रकार के शब्द करता हुआ मेरे पावों को यह पकड रहा है । इस पर उसकी सखी का पूछना कि क्या

कैतव व्यज्यमानत्वे व्याजाद्यैर्निह्नुतेः पदैः ।
निर्यान्ति स्मरनाराचाः कान्तादृक्पातकैतवात् ॥२८॥

उत्प्रेक्षोन्नीयते यत्र हेत्वादिर्निह्नुतिं विना ।
त्वन्मुखश्रीकृते नूनं पद्मैर्वैरायते शशी ॥ २९ ॥

इवादिकपदाभावे गूढोत्प्रेक्षां प्रचक्षते ।
यत्कीर्तिर्विभ्रमश्रान्ता विवेश स्वर्गनिम्नगाम् ॥ ३० ॥

---

तेरा प्रियतम ? तब फिर नायिका का कह देना कि नहीं जी पायजेब ॥ २७ ॥

मिस, व्याज या वहाना ऐसे शब्द का प्रयोग करते हुए जहा एक क्रिया पर दूसरी क्रिया का आरोपण कर उसको गौण कर दिया जाय तो उसे कैतवापह्नुति कहते हैं । जैसे, कामिनी-कटाक्ष के वहाने यह कामदेव अमोघ बाण बरसा रहा है ॥ २८ ॥

किसी के धर्म का निषेध न करते हुए अपने हेतु वितर्क का आरोपण स्पष्ट रूप से दूसरे पर किया जाय तो उसे उत्प्रेक्षा कहते हैं । जैसे, तेरे मुख के सदृश होने के कारण ही चन्द्रमा पद्म पर अपनी शत्रुता दिखलाता है ॥ २९ ॥

उत्प्रेक्षा दो प्रकार की मानी गई है एक अगूढा और दूसरी गूढ़ा । ऊपर कही गई अगूढा अर्थात् स्पष्ट है । अब गूढोत्प्रेक्षा कहते हैं । इव, मन्ये, शङ्के, ध्रुव, प्राय , नून, इत्येवम् आदि शब्दों द्वारा भाव प्रगट होते हैं और इन्हीं के अभाव में गूढ रह जाता है । जैसे "कीर्ति विशेष भ्रमण द्वारा श्रान्त होकर गगा में प्रविष्ट हो गई" ॥ ३० ॥

स्यात्स्मृतिभ्रान्तिसंदेहैस्तदेवालंकृतित्रयम् ।
पङ्कजं पश्यतस्तस्याः मुखं मे गाहते मनः ॥ ३१ ॥
अयं प्रमत्तमधुपस्त्वन्मुखं वेदपङ्कजम् ।
पङ्कजम् वा सुधांशुर्वेत्यस्माकं तु न निर्णयः ॥ ३२ ॥
मीलितं बहुसादृश्याद्भेदवच्चेन्न लक्ष्यते ।
रसो नालक्षि लाक्षायाश्चरणे सहजारुणे ॥ ३३ ॥
सामान्यं यदि सादृश्याद्भेद एव न लक्ष्यते ।
पद्माकरप्रविष्टानां मुखं नालक्षि सुभ्रुवाम् ॥ ३४ ॥

---

स्मृति, भ्रान्ति और संदेह ये भी तीन अलंकार माने गए हैं। इनका भी क्रम से उदाहरण दिया गया है। जिसमें जिस भाव की विशेषता हो उस में वही अलंकार माना गया है। प्रथम का उदाहरण, कमल को देखते हुए मुझे उसका मुख याद आता है ॥ ३१ ॥

दूसरा, यह बावला भौंरा तेरे मुख ही को कमल समझ रहा है। तीसरा, तेरा मुख कमल के सदृश है या चन्द्र के यह मैं निश्चय न कर सका ॥ ३२ ॥

जहां भिन्न होते हुए भी अत्यन्त सादृश्य होने से रूपक का लोप प्रतीत हो तो उसे मीलितालंकार कहते हैं। जैसे, लाक्षा रस का रंग तेरे सहज लाल चरणों पर प्रतीत ही नहीं होता ॥ ३३ ॥

सामान्य उसे कहते हैं जहां समानता जनित भिन्नता ही न रहे अर्थात् रूप्य और रूपक नीर क्षीर से एक हो जाय।

हेतोः कुतोऽपि वैशिष्ट्यात् स्फूर्तिरुन्मीलितं मतम् ।
लक्षितान्युदिते चन्द्रे पद्मानि च मुखानि च ॥ ३५ ॥

अनुमानं च कार्यादेः कारणाद्यवधारणम् ।
अस्ति किंचिद्यदनया मां विलोक्य स्मितं मनाक् ॥३६॥

अर्थापत्तिः स्वयं सिध्येत्पदार्थान्तरवर्णनम् ।
स जितस्त्वन्मुखेनेन्दुः का वार्ता सरसीरुहाम् ॥ ३७ ॥

---

जैसे, खिले हुए कमल वन में विहार करती हुई ललनाओं के मुख-कमल दिखलाई ही न पडे ॥ ३४ ॥

किसी कारण-जनित या विशेषता दिखलाकार जहा भिन्नता प्रतीत कराई जाय उसे उन्मीलितालंकार कहते हैं। जैसे, उदाहरण में "कमल वन में विहार करती हुई ललनाओं के मुख चन्द्र के उदय होने पर ही प्रतीत हुए", अर्थात् पद्म सकोचन किया द्वारा यहा हेतु और विशेषता दोनों दिखला दिया ॥ ३५ ॥

जहा कार्य द्वारा कारण का अनुमान किया जाय उसे अनुमान कहते हैं। जैसे, कोई बात अवश्य है जिससे कि यह मुझे देख कर मुसकराई। यहाँ मुसकराने पर उसके मनो वृति पर अनुमान गया ॥ ३६ ॥

जहा एक पद में वर्णित क्रिया द्वारा दूसरे पद का अर्थ विना कहे स्पष्ट हो जाय उसे अर्थापत्ति कहते है । जैसे, जब चन्द्रमा ही तेरी मुखशोभा के सन्मुख तुच्छ है तो कमल की बात ही क्या अर्थात् पद द्वारा दी है ॥ ३७ ॥

स्यात्काव्यलिंग वागर्थो नूतनार्थसमर्पकः ।
जितोऽसि मन्दकन्दर्प मच्चित्तेऽस्ति त्रिलोचनः ॥ ३८ ॥

अलङ्कारः परिकरः साभिप्राये विशेषणे ।
सुधांशुकलितोत्तंसस्तापं हरतु वः शिवः ॥ ३९ ॥

साभिप्राये विशेष्ये तु भवेत्परिकराङ्कुरः ।
चतुर्णां पुरुषार्थानां दाता देवश्चतुर्भुजः ॥ ४० ॥

---

किसी वाक्य के अर्थ में जब एक ऐसी विचित्र और नवीन बात कही जाय जिसकी पूर्ति एक स्वतन्त्र पद से हो तो उसे काव्यलिङ्ग कहते हैं। जैसे यदि कहा जाय कि "अरे मूढ़ काम तुझको मैंने जीत लिया है"। यह एक विचित्र और अविश्वसनीय सी बात है परन्तु इतना और कह देने से कि, "क्योंकि मेरे हृदय में प्रत्यक्ष शिव विराजमान हैं" बात जहा की तहा एक अलकारिक रूप में सिद्ध हो गई ॥ ३८ ॥

जहा विशेषण किसी अभिप्राय से कहा जाता है वहा परिकरालकार माना जाता है। जैसे, जिसने अपना भूषण सुधांशु बनाया है वह शिव जी मेरा ताप हरें। अर्थात् अमृतवर्षी चन्द्र से अमृत टपकावें। यहाँ विशेषण चन्द्र ही ताप हरने की सामग्री प्रस्तुत है ॥ ३९ ॥

जहा विशेष्य का अभिधान किसी विशेष अर्थ का द्योतक होता है वहा परिकराङ्कुरालकार मानते हैं। जैसे, चार प्रकार के पुरुषार्थ के दाता हैं इसलिए ही चतुर्भुज हैं ॥ ४० ॥

अक्रमातिशयोक्तिश्चेद् युगपत्कार्यकारणे ।
आलिंगन्ति समं देव ज्यां शराश्च पराश्च ते ॥ ४१ ॥

अत्यन्तातिशयोक्तिस्तत्पौर्वापर्यव्यतिक्रमे ।
अग्रे मानो गतः पश्चादनुनीता प्रियेण सा ॥ ४२ ॥

चपलातिशयोक्तिस्तु कार्ये हेतुप्रसक्तिजे ।
यामीति प्रियपृष्टाया वलयोऽभवदूर्मिका ॥ ४३ ॥

---

क्रिया का क्रम भङ्ग कर जो अतिशयोक्ति हो अर्थात् कार्य और कारण अथवा क्रिया और कर्म दोनों का एक साथ वर्णन किया जाय उसे अक्रमातिशयोक्ति कहते हैं। जैसे "प्रभो! तुम्हारे बाण प्रत्यञ्चा और शत्रुओं का आलिङ्गन एक साथ कर रहे हैं"। कितनी भी शीघ्रता से बाण जाय अन्तर कुछ अवश्य ही पडेगा ॥ ४१ ॥

अत्यन्तातिशयोक्ति उसे कहते हैं जहा कार्य और कारण का क्रम भङ्ग किया गया हो अर्थात् कारण के पूर्व ही कार्य होने का कथन किया जाय। जैसे, नायक के प्रार्थना प्रारम्भ करने के पूर्व ही मान मिट गया ॥ ४२ ॥

कारण से उत्पन्न जो भावना उससे उत्पन्न जो क्रिया इनसब की परम्परा भग कर जो अतिशयोक्ति हो उसे चपलातिशयोक्ति कहते हैं। जैसे, नायक के विदेश-गमनेच्छा प्रगट करने के कारण वियोग भावना उत्पन्न होगी, तज्जनित जो शोकादि के कारण दौर्बल्यादि लक्षण प्रगट होंगे और तब उस अवस्था में नायिका की अँगूठियों का उसके पहुँचियों के योग्य हो जाना इत्यादि इतनी दूर के फल के सब वर्णन को लाँघकर यों कहना कि

संबन्धातिशयोक्तिः स्यात्तदभावेऽपि तद्वचः ।
पश्य सौधाग्रसंसक्तं विभाति विधुमण्डलम् ॥ ४४ ॥
भेदकातिशयोक्तिश्चेदेकस्यैवान्यतोच्यते ।
अहो अन्यैव लावण्यलीला बालाकुचस्थले ॥ ४५ ॥
रूपकातिशयोक्तिश्चेद्रूप्यं रूपकमध्यगम् ।
पश्य नीलोत्पलद्वन्द्वान्निःसरन्ति शिताः शराः ॥ ४६ ॥
प्रौढोक्तिस्तदशक्तस्य तच्छक्तत्वावकल्पनम् ।
कलिन्दजातीररुहाः श्यामलाः सरलद्रुमाः ॥ ४७ ॥

---

"नायक ने पूछा मैं जाऊं, बस नायिका की अँगूठी कंकण सरीखी हो गई"। कितनी सफाई, बला का अलंकार, ऐसे अलंकारों के रहने के कारण ही बिहारी ने भी यत्र तत्र इन को ली है ॥४३॥

किसी वस्तु का अभाव होते हुए भी उसका वर्णन किया जाय तो उसे सम्बन्धातिशयोक्ति कहते हैं। जैसे, नायिका को लक्ष्य करके नायक का कहना कि देखो अटारी पर चन्द्रमण्डल विराजमान है ॥ ४४ ॥

केवल कहने का ढंग बदलकर कहने के कारण तथाच कही हुई बात में कुछ जोर लाने की इच्छा से जो बात कही जाय वहां भेदकातिशयोक्ति मानते हैं। जैसे, "उस बाला के कुच स्थल की लुनाई की बहार इस समय कुछ और ही है ॥ ४५ ॥

रूपक में अन्तर्हित रखकर जहां रूप्य का बोध कराया जाय वहाँ रूपकातिशयोक्ति कहलाती है। जैसे, देखो नील कमल द्वय से तीक्ष्ण बाण निकल रहे हैं। यहां नेत्र गर्भित है ॥ ४६ ॥

जहां जो बात न समा सके वहां उसका आरोपण करना

संभावनं यदीत्थं स्यादित्यूहोन्यप्रसिद्धये ।
सिक्त स्फटिककुम्भान्तःस्थितिश्वेतीकृतैर्जलैः ॥ ४८ ॥
मौक्तिकं चेल्लता मूते तत्पुष्पैस्ते समं यशः ।
वांच्छितादधिकप्राप्तिरयत्नेन प्रहर्षणम् ॥ ४९ ॥
दीपमुद्योतयेद्यावत्तावदभ्युदितो रविः ।
इष्यमाणविरुद्धार्थसंप्राप्तिस्तु विपादनम् ॥ ५० ॥
दीपमुद्योतयेद्यावत्तावन्निर्वाण एव सः ।
क्रियादिभिरनेकस्य तुल्यता तुल्ययोगिता ॥ ५१ ॥

---

प्रौढ़ोक्ति कहलाता है। जैसे, जमुनातीर के वृक्ष श्याम रंग के और सरल हैं ॥ ४७ ॥

सभावनालंकार तब होता है जब कुछ तर्क वितर्क करके, ऐसा यदि हो तो ऐसा हो यह, निरूपण किया जाय। जैसे, स्फटिक कलश में रखे हुए स्वच्छ किये गए जल से यदि मोती धोई जाय और उसमें से लता उत्पन्न हो तो उसके पुष्पों के तुल्य ही तेरा यश होगा ॥

कार्य द्वारा जितना प्राप्त हो उससे अधिक प्राप्त हो जाने को प्रहर्षणालंकार मानते हैं ॥ ४८-४९ ॥

जैसे ही वह दीप-ज्योति उसकाती थी वैसेही आकाश में सूर्योदय हो गया। अपनी इच्छा के विरुद्ध जहाँ फल प्राप्ति हो वह विपाद कहलाता है ॥ ५० ॥

जैसे वह दीप-ज्योति उसकाने गई परन्तु वह बुझ गई। जहाँ एक ही क्रिया से अनेकों की समानता दिखलाई जाय वह तुल्ययोगिता कहलाता है ॥ ५१ ॥

सकुचन्ति सरोजानि स्वैरिणीवदनानि च ।
प्राचीनाचलचूडाग्रचुम्बिबिम्बे सुधाकरे ॥ ८२ ॥
प्रस्तुताप्रस्तुताना च तुल्यत्वे दीपकं मतम् ।
मेधां बुधः सुधामिन्दुर्विभर्ति वसुधां भवान् ॥ ५३ ॥
आवृत्ते दीपरूपदे भवेदावृत्तिदीपकम् ।
दीप्त्याग्निर्भाति भातीन्दुः कान्त्या भाति रविस्त्विषा॥५४॥
वाक्ययोरर्थसामान्ये प्रतिवस्तूपमा मता ।
तापेन भ्राजते सूर्यः शूरश्चापेन राजते ॥ ५५ ॥

---

जैसे, उदयाचल पर पूर्ण चन्द्रोदय होते ही कमल और व्यभिचारिणियो के मुख सकुचित हो गए ॥ ५२ ॥

जहाँ प्रस्तुत की प्रशसा पर जोर लाने के निमित्त अप्रस्तुतो की प्रशसा भी की जाय उसे दीपकालकार कहते हैं। जैसे बुध बुद्धि को तथा चन्द्रमा अमृत को धारण करते हैं वैसे ही हे राजन् ! आप पृथ्वी का पोषण करते हैं ॥ ५३ ॥

जहाँ दीपकालकार की आवृत्ति की गई हो उसे आवृत्ति दीपक कहते हैं। जैसे, अग्नि की शोभा ज्वाला से है, चन्द्रमा की प्रकाश से शोभा है, सूर्य की शोभा तेज से है आदि ॥५४॥

क्रम से कर्त्ता, कर्म और क्रिया तीनो की समानता उपमान और उपमेय वाक्यों से जहां दिखलाई जाय उसे प्रतिवस्तूपमा कहते हैं। जैसे, ताप से सूर्य की शोभा है, चाप से शूर की शोभा है। इसमें ताप-चाप, सूर्य-शूर में ध्वनि की समानता है ॥ ५५ ॥

चेद्विम्बप्रतिविम्बत्वं दृष्टान्तस्तदलंकृतिः ।
स्यान्मल्लप्रतिमल्लत्वे संग्रामोद्दामहुङ्कृतिः ॥ ५६ ॥
दृष्टान्तश्चेद्भवन्मूर्तिस्तन्मृष्टा दैवदुर्लिपिः ।
जाता चेत्प्राक् प्रभा भानोस्तर्हि याता विभावरी ॥५७॥
वाक्यार्थयोः सदृशयोरैक्यारोपो निदर्शना ।
या दातुः सौम्यता सेयं सुधांशोरकलङ्कता ॥ ५८ ॥
व्यतिरेको विशेषश्चेदुपमानोपमेययोः ।
शैला इवोन्नताः सन्तः किं तु प्रकृतिकोमलाः ॥ ५९ ॥

---

जहाँ भावो का विम्ब प्रतिविम्ब अर्थात् छाया प्रतिछाया दिखलाई जाय वहाँ दृष्टान्तालकार मानते हैं। जैसे, पहलवान से पहलवान का सामना होने पर युद्धामत्रण के घोर हुकार होने लगे ॥ ५६ ॥

पुन दृष्टान्त का ही उदाहरण देते हैं। एक भक्त भगवान् कहता है कि (दृष्ट+अन्त+चेद्) यदि आपकी मूर्त्ति का ध्यान हृदय में आ जाय तो दैव की दुर्लिपि नष्ट ही समझिए जैसे प्राची दिशा में भानु की प्रभा उदय हो जाय तो रात्रि कैसे ठहर सकती है ॥ ५७ ॥

जहाँ दो भिन्न भिन्न वाक्यो के अर्थ में भावों की समानता दिखलाते हुए परस्पर इस प्रकार आरोप किया जाय जिसमें ऐसा प्रतीत हो कि जो यह है सो वह है वहा निदर्शना अलंकार मानते हैं। जैसे, जैसी दाता की सौम्यता है वैसी ही चंद्रमा की अकलङ्कता है ॥ ५८ ॥

जहा उपमान की अपेक्षा उपमेय में अधिकता वर्णन करके

सहोक्तिःसहभावश्चेद्भासते जनरञ्जनः ।
दिगन्तमगमद्यस्य कीर्तिः मत्यर्थिभिः सह ॥६०॥
विनोक्तिश्चेद्विना किञ्चित्प्रस्तुत हीनमुच्यते ।
विद्या हृद्यापि सावद्या विना विनयसम्पदम् ॥६१॥
समासोक्तिः परिस्फूर्तिः प्रस्तुतेऽप्रस्तुतस्य चेत् ।
अयमैन्द्रीमुखं पश्य रक्तश्चुम्बति चन्द्रमाः ॥६२॥

---

दिखलाया जाय वहा व्यतिरेकालङ्कार माना है। जैसे, सन्त लोग पर्वतों के सदृश उन्नत होने पर भी उनके समान पत्थर नहीं है किन्तु कोमल स्वभाव वाले हे। यहा उनके स्वभाव की विशेषता दिखलाया हे ॥ ५९ ॥

सह, सग आदि शब्द लगाकर जो वाक्य कहा जाय और उन शब्दों के आधार पर ही रूपक पूरा किया जाय तो उसे सहोक्ति कहते है। जेसे, उसकी कीर्ति उसके वैरियो के साथ ही दिगन्त को पहुच गई ॥ ६० ॥

/ जिस वाक्य का वर्ण्य अथवा उद्दिष्ट गुण "विना" ऐसा शब्द लगाने से ही खुलता हे और उसके अभाव में हीन अथवा न्यून प्रतीत होता है उसे विनोक्तिअलकार मानते हैं। जैसे, विनयशीलता के विना सुन्दर अर्थात् सुशास्त्र सम्पन्न विद्या भी अवज्ञा के योग्य है ॥ ६१ ॥

जहा किसी प्रस्तुत विषय को उठाकर उसी वाक्य में लिंग क्रिया आदि के रूप में ही गर्भित किसी अन्य अप्रस्तुत विषय की झलक दिखलाई जाय उसे समासोक्ति कहते हैं। जैसे, देखो, यह रक्त (उदयोन्मुख होने से भी लाल हो

खण्डश्लेषः पदानां चेदेकैकं पृथगर्थता ।
उच्छलद्भूरिकीलालः शुशुभे वाहिनीपतिः ॥६३॥
भङ्गश्लेषः पदस्तोमस्यैव चेत्पृथगर्थता ।
अजरामरता कस्य नायोध्येव पुरी प्रिया ॥ ६४ ॥
अर्थश्लेषोऽर्थमात्रस्य यद्यनेकार्थसंश्रयः ।
कुटिलाः श्यामला दीर्घाः कटाक्षाः कुन्तलाश्च ते ॥६५॥

---

सकता है और अनुरक्त भी अर्थ हो सकता है ) चन्द्रमा (पुलिङ्ग वाचक होने से पुरुत्व दिखलाया है ) ऐन्द्रीमुख को (स्त्री वाचक होने से स्त्रीत्व और ऐन्द्री अर्थात् प्राची दिशा का) चुम्बन करता है ॥ ६२ ॥

जहाँ किसी वाक्य के खण्ड खण्ड पदों का परस्पर श्लेष पृथक पृथक दिखलाया जाय वहां खण्ड श्लेष मानते हैं । जैसे, कीलाल और वाहिनी दोनों द्व्यर्थक हैं । उड़ते हुए रक्त के फुहारों से सेनापति की प्रशंसा है और कल्लोलाकुल जल से समुद्र की शोभा है ।

कीलाल=जल, रुधिर । वाहिनी=नदी, सेना ॥ ६३ ॥

पहले पृथक पृथक बतलाया, अब समूह का उल्लेख करते हैं । जहाँ भिन्नार्थवाची पद-समूह का श्लेष हो वहाँ भङ्ग श्लेष मानते हैं । जैसे(१) अयोध्या के सदृश अजरत्व और अमरत्व किसे नहीं प्रिय है । (२) अज और रामादि के चरित्रों से गुम्फित यह अयोध्या किसे नहीं प्रिय है ।

अजर + अमरता । अज + राम + रता ॥ ६४ ॥

जहाँ भिन्न शब्दों ही के अनेक अर्थ किए जा सकें उसे

अप्रस्तुतप्रशंसा स्यात्सा यत्र प्रस्तुतानुगा ।
कार्यकारणसामान्यविशेषादेरसौ मता ॥ ६६ ॥

कमलैः कमलावासैः किं किं नासादि सुन्दरम् ।
अप्यम्बुधेः परं पारं प्रयान्ति व्यवसायिनः ॥ ६७ ॥

भवेदर्थान्तरन्यासोऽनुपक्तार्थान्तराभिधा ।
हनूमानब्धिमतरद्दुष्करं किं महात्मनाम् ॥ ६८ ॥

---

अर्थ श्लेष कहते हैं । जैसे, तेरे कटाक्ष और केश भी कुटिल, काले और विशाल हैं ॥ ६५ ॥

जहाँ अनावश्यक अप्रस्तुत विषयके उदाहरण द्वारा प्रस्तुत आवश्यक विषयक उद्देश्य लक्षित कराया जाय या प्रस्तुत द्वारा अप्रस्तुत का बोध कराया जाय वहाँ अप्रस्तुतप्रशंसा मानते हैं । यह पाँच रूप से या किसी एक से साध्य है यथा कार्य, कारण, सामान्य, विशेष और तुल्य ॥ ६६ ॥

जैसे, कमलों ने जो कि लक्ष्मी के आसन हैं कौन सा सौन्दर्य नहीं प्राप्त किया और तल से ऊपर समुद्र के उच्चतम गहराई को पार कर अपने उद्योग लब्धि की पराकाष्ठा भी दिखलाया । इन्हीं शब्दोंमें एक दूसरे अर्थ की ध्वनि पाई जाती है । कमल अर्थात् ताम्र अर्थात् मुद्रा द्वारा कमलावास अर्थात् लक्ष्मीपात्रों ने भी कौन कौन सा सौन्दर्य नहीं प्राप्त किया और इसी मुद्रा के उपार्जन के निमित्त ही अम्भोधि को भी पार करना उनके लिए सहज ही है ॥ ६७ ॥

किसी दृष्टान्त को पुष्ट करने के लिए जो रूपक दिखलाया

यस्मिन्विशेषसामान्यविशेषाः स विकस्वरः ।
स न जिग्ये महान्तो हि दुर्धर्षाः क्ष्माधरा इव ॥ ६९
कार्याद्यैः प्रस्तुतैरुक्ते पर्यायोक्तिं प्रचक्षते ।
तृणान्यङ्कुरयामास विपक्षनृपसद्मसु ॥ ७० ॥
उक्तिर्व्याजस्तुतिर्निन्दास्तुतिभ्यां स्तुतिनिन्दयोः ।
कस्ते विवेको नयसि स्वर्गं पातकिनोऽपि यत् ॥ ७१ ॥

---

जाय और जिस रूपक की सत्यता प्रदर्शित करने के लिये को दृष्टान्त दिखलाया जाय उसे अर्थान्तरन्यास कहते हैं । जैसे हनूमान सिंधुहि तरे, का नहि करहिं महान् ॥ ६८ ॥

जहाँ एक विशेष अर्थात् प्रधान वाक्य की पुष्टि के निमित्त एक दृष्टान्त कहकर फिर भी एक उपमा द्वारा उसको दृढ़ किया जाय वहाँ विकस्वर मानते हैं। जैसे, वह नहीं जीता गया, जानते हो न बडे लोग अजेय होते ही हैं जैसे पर्वत ॥ ६९ ॥

किसी कार्य द्वारा सम्भावित फल को ही कहकर कारण प्रकट करने को पर्यायोक्ति अलंकार कहते हैं । जैसे, उस वीर राजाने अपने विपक्षियों के खण्डहरों पर घास उगवा दिए ॥ ७० ॥

जहाँ कूट वाक्य से निन्दा द्वारा स्तुति अथवा स्तुति द्वारा निन्दा की झलक दिखलाई जाय उसे व्याजस्तुति कहते हैं । जैसे, यह तेरा कैसा ज्ञान है जो तू पापियों को भी स्वर्ग में ले जाती है ॥ ७१ ॥

आक्षेपस्तु प्रयुक्तस्य प्रतिषेधो विचारणात् ।
चन्द्र संदर्शयात्मानमथवास्ति प्रियामुखम् ॥ ७२ ॥
गूढाक्षेपो विधौ व्यक्ते निषेधे चास्फुटे सति ।
हर सीता सुखं, किं तु चिन्तयान्तकढौकनम् ॥ ७३ ॥
विरोधोऽनुपपत्तिश्चेद्गुणद्रव्यक्रियादिषु ।
अमन्दचन्दनस्यन्दः स्वच्छन्द दंदहीति माम् ॥ ७४ ॥
श्लेषादिभूर्विरोधश्चेद्विरोधाभासता मता ।
अप्यन्धकारिणाऽनेन जगदेतत्प्रकाश्यते ॥ ७५ ॥

---

जहाँ प्रधान की अवहेला कर "तुम न सही दूसरा सही" ऐसा भाव दिखलाया जाय वहाँ आक्षेप अलंकार मानते हैं। जैसे, हे चन्द्र तुम उदय हो, नहीं प्रिया मुख तो हई है।

दो०-दर्शन दे मोहि चन्द्र न, दर्शन को नहिं काम।
निरख्यो जब प्यारी वदन, नवल अमल अभिराम ॥७२॥

जहाँ प्रधान कार्य की क्रिया स्पष्ट रूप से बतलाई जाय और पीछे से किन्तु परन्तु ऐसे शब्दो द्वारा सन्देह उत्पन्न करा दिया जाय वहाँ गूढाक्षेप कहलाता है। जैसे सीताहरण के समय रावण से मारीचने कहा कि तुम सुख से सीता को हरो किन्तु यम की गति की भी चिन्ता रखना ॥ ७३ ॥

जहाँ क्रम से गुण, जाति, द्रव्य और क्रियाओं का आपस में विरोध पडता जाय वहाँ विरोधालंकार मानते हैं। जैसे उदाहरण मे प्रकाशमान (गुण) चन्दन (जाति) के छींटे (द्रव्य) मुझे स्वच्छन्द रूप से जला रहे (क्रिया) है ॥ ७४ ॥

जहाँ वास्तविक अर्थ द्वारा विरोध न पड़ते हुए भी अन्य

असम्भवोऽर्थनिष्पत्तावसम्भाव्यत्ववर्णनम् ।
को वेद गोपशिशुकः शैलमुत्पाटयिष्यति ॥ ७६ ॥
विभावना विनापि स्यात्कारण कार्यजन्म चेत् ।
पश्य लाक्षारसासिक्तं रक्तं त्वच्चरणद्वयम् ॥ ७७ ॥
विशेषोक्तिरनुत्पत्तिः कार्यस्य सति कारणे ।
नमन्तमपि धीमन्तं न लङ्घयति कश्चन ॥ ७८ ॥

---

श्लेष द्वारा विरोध झलकता हो वहाँ विरोधाभास मानते हैं। जैसे, अन्धकार का भाव जिसमें है वह अधकारिन् हुआ पर उससे तो प्रकाश का होना असम्भव है किन्तु अन्धक + अरि अर्थात् अन्धकासुर का वध करने वाले शिव जी द्वारा जगत् का प्रकाश मान होना सम्भव है ॥ ७५ ॥

असम्भव किन्तु भूत वाक्य में जो किया कहेंगे उसपर सदेहात्मक वाक्य कहने को असम्भवालकार कहते हैं। जैसे, कौन जानता था कि एक गोप अर्थात् वैश्य का बालक एक समूचे पर्वत को उखाड डालेगा ॥ ७६ ॥

विना कारण ही के जहाँ कार्य की उत्पत्ति दिखलाई जाय उसे विभावना अलंकार मानते हैं। जैसे, नायक नायिका के प्रति कहता है कि देखो न विना महावर के रगे ही तुम्हारे पद युगल कैसे लाल लाल दिखलाई पड रहे हैं ॥ ७७ ॥

कारण के रहते हुए भी जहाँ कार्य की उत्पत्ति न दिखलाई जाय वहाँ विशेषोक्ति अलकार मानते हैं। जैसे, नम्रता-पूर्वक चलते हुए भी बुद्धिमानो का उल्लघन अर्थात् अवज्ञा कोई नहीं कर सकता ॥ ७८ ॥

आख्याते भिन्नदेशत्वे कार्यहेत्वोरसङ्गतिः ।
त्वद्भक्तानां नमत्यङ्ग भङ्गमेति भवक्रमः ॥ ७९ ॥
विषमं यद्यनौचित्यादनेकान्वयकल्पनम् ।
क्वातितीव्रविषाः सर्पाः क्वासौ चन्दनभूरुहः॥ ८० ॥
सममौचित्यतोऽनेकवस्तुसम्बन्धवर्णनम् ।
अनुरूपं कृतं सद्म हारेण कुचमण्डलम् ॥ ८१ ॥
विचित्रं चेत्प्रयत्नः स्याद्विपरीतफलप्रदः ।
नमन्ति सन्तस्त्रैलोक्यादपि लब्धु समुन्नतिम् ॥ ८२ ॥



कार्य की उत्पत्ति हुई किन्तु दो भिन्न देशों पर उसका प्रभाव पडने से जहाँ असगति प्रतीत हो वहाँ असगति अलंकार मानते हैं । जैसे, हे भगवन्, जैसे ही तुम्हारे भक्तों के अङ्ग तुम्हें नमस्कार करने को झुकते हैं वैसे ही उनके भव क्लेश बन्धन ढीले हो जाते है ॥ ७९ ॥

जहाँ एक समूह द्वारा किसी आधार भाव पर तत्सम्बन्धी विषमत्व प्रदर्शित किया जाय वहाँ विषमालंकार माना जाता है । जैसे, कहा ये भयकर विषधर सर्प और कहा यह चन्दन का वृक्ष ॥ ८० ॥

जहाँ उचित रूप से अनेक वस्तुओं का सम्बन्ध वर्णन किया जाय उसे समालकार मानते हैं । जैसे, हार ने अपने अनुरूपही गोल कुचमण्डल पर अपना घर बनाया है ॥ ८१ ॥

जहाँ किए गए प्रयत्न से एक विपरीत और चमत्कारी फल दिखलाया जाय उसे विचित्रालंकार मानते हैं । जैसे, सन्त लोग

अधिकं बोध्यमाधारादाधेयाधिकवर्णनम् ।
यया व्याप्तं जगत्तस्या वाचि मान्ति न ते गुणाः ॥८३॥
अन्योन्यं नाम यत्र स्यादुपकारः परस्परम् ।
त्रियामा शशिना भाति शशी भाति त्रियामया ॥८४॥
विशेषः ख्यातमाधारं विनाप्याधेयवर्णनम् ।
गतेऽपि सूर्ये दीपस्थास्तमश्छिन्दन्ति तत्कराः ॥ ८५ ॥
स्याद्व्याघातोऽन्यथाकारि वस्त्वन्यक्रियमुच्यते ।
यैर्जगत्प्रीयते हन्ति तैरेव कुसुमायुधः ॥ ८६ ॥

---

इस लिए नम्र रहते हैं कि जिसमें वे त्रैलोक्य से भी ऊँची पदवी प्राप्त करें ॥ ८२ ॥

जहाँ आधार से आधेय को वर्णन में आधिक्य दिया जाय वहाँ अधिकालंकार मानते है । जैसे, हे भगवन् जिस अक्षर और ब्रह्म से जगत् व्याप्त है उसमें तुम्हारे गुण नहीं समा सकते ॥ ८३ ॥

जहाँ परस्पर दो वस्तुओं के उपकार का पोग्राम दिखलाया जाय वहाँ अन्योन्यालंकार कहलाता है । जैसे, रात्रि की शोभा चन्द्रमा से है और चन्द्रमा की शोभा रात्रि से है ॥८४॥

जहाँ आधार विना ही आधेय का वर्णन हो जाय वहा विशेषालङ्कार मानते हैं, जैसे दीपों में स्थित सूर्य ही की किरणें सूर्य के अस्त हो जाने पर भी अन्धकार का विनाश कर रही हैं ॥ ८५ ॥

जिसका जो प्रकृत गुण है उसको हटाकर उस पर उसके

गुम्फः कारणमाला स्याद्यथाप्राक्प्रान्तकारणैः ।
नयेन श्रीः श्रिया त्यागस्त्यागेन विपुलं यशः ॥ ८७ ॥
गृहीतमुक्तरीत्यर्थश्रेणिरेकावली मता ।
नेत्रे कर्णान्तविश्रान्ते कर्णौ दोर्मूलदोलिनौ ॥ ८८ ॥
दीपकैकावलीयोगान्मालादीपकमुच्यते ।
स्मरेण हृदये तस्यास्तेन त्वयि कृता स्थितिः ॥ ८९ ॥

---

विपरीत गुण का आरोप करने को व्याघात कहते हैं। जैसे, कुसमायुध अर्थात् फूल ही है अस्त्र जिसका ऐसा कामदेव, जिन पुष्प सम कोमल अस्त्रों के कारण लोकप्रिय है उन्हीं से लोगो को पीडा देता है ॥ ८६ ॥

किसी कारण से एक कार्य हो और फिर उसी कार्य को कारण बनाकर दूसरा कार्य हो, इसी क्रम से किसी वाक्य की पूर्ति करने को कारण कहते हैं। जैसे, नम्रता से लक्ष्मी, लक्ष्मी मे दानशीलता और दानशीलता से अनन्त यश प्राप्त होता है॥ ८७॥

आधार और आधेय का क्रम से वर्णन कर एक शृङ्खला बना देने को एकावली अलङ्कार कहते हैं। जैसे, नेत्र द्वय कर्णान्त विस्तृत हैं और कर्ण द्वय स्कन्धावलम्बित हैं ( यह लडी ठीक नहीं बैठती यद्यपि ग्रन्थकार को मैं एक हैसियत की दृष्टि से देखता हूँ। ऐसा गज कर्ण नायक या नायिका असङ्गत है) ॥ ८८ ॥

दीपक और एकावली अलङ्कार के मेल को मालादीपक कहते हैं। जैसे, कामदेव ने उसके हृदय में स्थान किया है और उसने तेरे हृदय में घर किया है ॥ ८९ ॥

सारो नाम पदोत्कर्षः सारताया यथोत्तरम् ।
सारं सारस्वत तत्र काव्यं तत्र शिवस्तवः ॥ ९० ॥
उदारसारश्चेद्भाति भिन्नोऽभिन्नतया गुणः ।
मधुर मधु पीयूप तस्मात्तस्मात्कवेर्वचः ॥ ९१ ॥
यथासंख्य द्विधार्थाश्चेत्क्रमादेकैकमन्विता ।
शत्रुं मित्र द्विपत्पक्ष जय रञ्जय भञ्जय ॥ ९२ ॥
पर्यायश्चेदनेकत्र स्यादेकस्य समन्वयः ।
पद्मं मुक्त्वा गता चन्द्र कामिनीवदनोपमा ॥ ९३ ॥

---

जहा किसी रूप में गुण प्रदर्शित करते हुए यह कहा जाय कि इस काम का यही सार है वहाँ सार अलङ्कार माना है । जैसे, विद्याध्ययन का सार कविता-रचना है और काव्य का सार है शिव-स्तुति ॥ ९० ॥

एक ही गुण प्रदर्शित करते हुए जहा भिन्नता दिखलाई जाय उसे उदार सार अलङ्कार मानते हैं । जैसे, शहद भी मधुर है अमृत भी मधुर है किन्तु उससे भी मधुर कवियों की वाणी है ॥ ९१ ॥

जहाँ सख्या क्रम से कई कारको और क्रियाओं का सम्बन्ध दिखलाया जाय वहाँ यथासख्यालङ्कार मानते हैं । जैसे, शत्रु, मित्र और विपत्तियों को जीतो, प्रसन्न करो और नाश करो ॥ ९२ ॥

जहा किसी रूपक के आधार का एक से अनेक पर परिवर्तन दिखलाया जाय वहा पर्यायालङ्कार मानते हैं । जैसे,

परिवृत्तिर्विनिमयो न्यूनाभ्यधिकयोर्मिथः ।
जग्राहैकं शरं मुक्त्वा कटाक्षान् शत्रुयोषिताम् ॥ ९४ ॥
परिसंख्या निषिध्यैकमन्यस्मिन्वस्तुयन्त्रणम् ।
स्नेहक्षयः प्रदीपेषु स्वान्तेषु न नतभ्रुवाम् ॥ ९५ ॥
विकल्पस्तुल्यबलयोर्विरोधश्चातुरीयुतः ।
कान्ताचित्तेऽधरे वापि कुरु त्वं वीतरागिताम् ॥ ९६ ॥

---

कामिनी के मुख की उपमा अब कमल को छोडकर चन्द्र के पास चली गई ॥ ६३ ॥

जहां परस्पर न्यूनाधिक का परिवर्त्तन हो जाय वहां परिवृत्ति अलङ्कार मानते हैं अर्थात् न्यून को देकर अधिक पाना या अधिक देकर न्यून लेना। जैसे, एक बाण से शत्रु को विजय कर अब उसके स्त्री समाज के अनेकों कटाक्ष बाण सहना पडा ॥ ६४ ॥

शब्द श्लेष द्वारा प्रगट किए गए हुए किसी दो पदार्थों के समान गुण का एक पदार्थ में अभाव दिखलाकर दूसरे में उसका आरोप करना परिसंख्यालङ्कार कहलाता है। जैसे, दीप में स्नेह ( तैल ) का क्षय हो जाता है किन्तु नतभ्रुओं ( कुलीन कन्याओं ) में स्नेह ( प्रेम ) का क्षय नहीं होता ॥ ६५ ॥

दो विरुद्ध क्रिया भाव प्रगट करने वाले किसी एक क्रिया वाचक शब्द द्वारा जो अलङ्कार बनता है उसे विकल्प अलङ्कार मानते हैं। जैसे, नायक के प्रति "या तू प्रेयसी के हृदय में वीतरागिता ( वैराग्य ) उत्पन्न कर नहीं तो उसके ओठों

भूयसामेकसंबन्धभाजां गुम्फः समुच्चयः ।
नश्यन्ति पश्चात्पश्यन्ति भ्रश्यन्ति च तव द्विपः ॥ ९७ ॥
समाधिः कार्यसौकर्यं कारणान्तरसंनिधेः ।
उत्कण्ठितां च कलयन् जगामास्तं च भानुमान् ॥ ९८ ॥
प्रत्यनीकं बलवतः शत्रोः पक्षे पराक्रमः ।
जैत्रनेत्रानुगौ कर्णावुत्पलाभ्यामधःकृतौ ॥ ९९ ॥
प्रतीपमुपमानस्य हीनत्वमुपमेयतः ।
दृष्टं चेद्वदनं तस्याः किं पद्मेन किमिन्दुना ॥ १०० ॥

---

पर वीतरागिता ( मिट गई है पान की लाली जिससे ) प्रदर्शित कर ॥ ९६ ॥

अनेक क्रियाओं अथवा गुणों का एक साथही एकही से सम्बन्ध हो तो उसे समुच्चयालङ्कार मानते हैं। जैसे, तुम्हारे शत्रु वर्ग नष्ट होते हैं, तब पछताते हैं और कष्ट पाते हैं ॥ ९७ ॥

किसी कार्य के होने का कारण होते हुए उस पर और कारण का आरोप करना समाधि अलङ्कार कहलाता है। जैसे, उत्कण्ठिता अभिसारिका नायिका को प्रसन्न करने के हेतु सूर्यनारायण अस्त हो गए ॥ ९८ ॥

जहा जेता के किसी सम्बन्धी के प्रति पराजित शत्रु द्वारा कोई हीन भाव प्रदर्शित कराया जाय वहा प्रत्यनीक अलङ्कार मानते हैं। जैसे, विजयी नेत्रों के प्रिय विश्रामस्थान कर्णों को उत्पल ( कर्णफूल ) बनकर अपने भार से लटका दिया ॥ ९९ ॥

उपमेय से उपमान की हीनता का वर्णन करने को प्रतीपा-

उल्लासोन्यमहिम्ना चेद्दोषो ह्यन्यत्र वर्ण्यते ।
तद्भाग्य धनस्यैव यन्नाश्रयति सज्जनम् ॥ १०१ ॥
तद्गुणःस्वगुणत्यागादन्यतः स्वगुणोदयः ।
पद्मरागारुण नासामौक्तिक तेऽधराश्रितम् ॥ १०२ ॥
पुनः स्वगुणसंप्राप्तिर्विज्ञेया पूर्वरूपता ।
हरकण्ठांशुलिप्तोऽपि शेषस्त्वद्यशसा सितः ॥ १०३ ॥
यद्वस्तुनोऽन्यथारूप तथा स्यात्पूर्वरूपता ।
दीपे निर्वापिते ह्यासीत्काञ्चीरत्नैरहर्महः ॥ १०४ ॥

---

लङ्कार मानते हैं। जैसे, यदि उसका मुख देख लिया तो फिर कमल या चन्द्र को देखकर क्या करेंगे ॥ १०० ॥

उल्लास तब कहलाता है जब एक की महिमा वर्णन करने से अन्य के ऊपर दोष का आरोपण हो जाता है। जैसे, सज्जनों द्वारा सदुपयुक्त न होना यह धन की भाग्यहीनता है अर्थात् मन्द बुद्धियों का सङ्ग रहता है ॥ १०१ ॥

अन्याश्रय जनित अपना गुण त्याग कर दूसरा गुण ग्रहण कर लेने को तद्गुणालङ्कार मानते हैं। जैसे, अधर पर लटकता हुआ बुलाक का मोती माणिक के सदृश रक्त वर्ण हो गया ॥ १०२ ॥

अन्याश्रय जनित निज गुण के नष्ट होने पर साथही किसी रूप में उसके पूर्व रूप में आजाने को पूर्वरूपालङ्कार मानते हैं। जैसे, महादेव के कण्ठ की ज्वाला से नीलाभ हो जाने पर भी राजन् आपके यश से शेष शुक्ल हो गया ॥ १०३ ॥

जिस वस्तु का नाश कथन करने के अनन्तर उसके धर्म

सङ्गतान्यगुणानङ्गीकारमाहुरतद्गुणम् ।
विशन्नपि रवेर्मध्यं शीत एव सदा शशी ॥ १०५ ॥
प्राक्सिद्धस्वगुणोत्कर्षोऽनुगुणः परसंनिधेः ।
कर्णोत्पलानि दधते कटाक्षैरपि नीलताम् ॥ १०६ ॥
अवज्ञा वर्ण्यते वस्तु गुणदोषाक्षमं यदि ।
म्लायन्ति यदि पद्मानि का हानिरमृतद्युतेः ॥१०७॥

---

का स्थापन अन्य वस्तु द्वारा प्रदर्शित किया जाय वहां भी पूर्वरूपालङ्कार मानते हैं। जैसे, दीप के बुझ जाने पर भी काञ्ची ( मेखला ) रत्नों के प्रकाश में दिन का सा उँजाला बना रहा ॥ १०४ ॥

जहां सम्बन्ध होने पर भी द्रव्य के गुण का ग्रहण न हो वहां अतद्गुणालङ्कार मानते हैं । जैसे, सूर्य के पास अथवा सम्मुख रहने पर भी चन्द्रमा सर्वदा शीतल ही बना रहता है ॥ १०५ ॥

जहां पदार्थ के स्वतः सिद्ध गुणों का उत्कर्ष मात्र दूसरे के गुण सम्बन्ध द्वारा प्रगट किया जाय वहां अनुगुणालङ्कार मानते हैं । जैसे, कर्णोत्पल का रङ्ग ( नीले रङ्ग का मीना किया हुआ कर्णफूल ) कटाक्षों के प्रतिबिम्ब पड़ने से और भी गहरा नीला हुआ जाता है ॥ १०६ ॥

जहां किसी एक पदार्थ के गुण के प्रभाव से अन्य पदार्थ में यदि किसी दोष का उदय या उसीके विपरीत भावोदय का वर्णन किया जाय और उसमें अवज्ञा की भी झलक आती हो तो उसे अवज्ञा कहते हैं । जैसे, यदि चन्द्र के उदय

प्रश्नोत्तर क्रमेणोक्तौ स्यूतमुत्तरमुत्तरम् ।
यत्राऽसौ वेतसी पान्थ तत्रासौ सुतरा सरित् ॥१०८॥
पिहित परवृत्तान्तज्ञातुरन्यस्य चेष्टितम् ।
प्रिये गृहागते प्रातः कान्ता तल्पमकल्पयत् ॥ १०९ ॥
व्याजोक्ति शङ्कमानस्य छद्मना वस्तुगोपनम् ।
सखि पश्य गृहारामपरागैरस्मि धूसरा ॥ ११० ॥

---

होने पर कमल मुरझा जाते हैं तो उसका (चन्द्र का) क्या बिगड़ता है ॥ १०७ ॥

जहा किसी उत्तर के नेपथ्य से मानो प्रश्न सुनाई पड़ रहा हो अथवा प्रश्न से उत्तर की कल्पना हो या उत्तर से प्रश्न की कल्पना हो तो वहा प्रश्नोत्तरालङ्कार मानते हैं। जैसे, हे पाथ जहा पर तुम्हें बेत की कुञ्ज मिलेगी बस उसी जगह तुम्हें नदी की थाह मिल जायगी ॥ १०८ ॥

जहा किसी की गुप्त भूत क्रिया की स्वचेष्टित वर्त्तमान क्रिया द्वारा जानकारी झलकाई जाय वहा पिहितालङ्कार मानते हैं। जैसे, नायिका ने प्रात काल प्रिय के गृह लौट आने पर शय्या लगा दी। इससे अन्यत्र रति श्रान्ता होने का भाव झलक गया ॥ १०९ ॥

जहा अपनी गुप्त बात खुल जाने के भय से कपट द्वारा प्रस्तुत रूप पर एक अन्य कल्पना गढ दी जाय वहा व्याजोक्ति कहते हैं। जैसे, हे सखि देखो घरही के फुलवाग की पराग ने मेरे अङ्ग को धूमिल बना दिया है अर्थात् यह मार्ग की धूल नहीं है ॥ ११० ॥

वक्रोक्तिः श्लेषकाकुभ्यां वाच्यार्थान्तरकल्पनम् ।
मुञ्च मानं दिनं प्राप्तं मन्द नन्दी हरान्तिके ॥ १११ ॥
स्वभावोक्तिः स्वभावस्य जात्यादिषु च वर्णनम् ।
कुरङ्गैरुत्तरङ्गाक्षि स्तब्धकर्णैरुदीक्ष्यते ॥ ११२ ॥
भाविकं भूतभाव्यर्थसाक्षाद्दर्शनवर्णनम् ।
अलं विलोकयाद्यापि युध्यन्तेऽत्र सुरासुराः ॥ ११३ ॥

---

जहा बात कुछ कही जाय पर शब्दो में अर्थान्तर की कल्पना कर अथवा एक शब्द के वर्ण को अगले शब्द में जोडकर या इससे विपरीत ही जोड तोड द्वारा शब्दश्लेष जनित अर्थान्तर कर उत्तर प्रत्युत्तर करने को वक्रोक्ति कहते है। जैसे, नायक ने कहा "मुञ्च मान दिन प्राप्त"। किन्तु नायिका ने उसको यों समझ कर, "मुञ्च मां नदिन प्राप्त" यह उत्तर दिया कि "मन्द नन्दी हरान्तिके" ॥ १११ ॥

जहा किसी भी जड या जीव के स्वाभाविक क्रियाओ और भावो का वर्णन हो वहा स्वभावोक्ति मानते हैं। जैसे, "हे! चपलाक्षि! हिरन कान खडाकर आहट ले रहे हैं ॥ ११२ ॥

जहा बीती हुई अथवा आने वाली वार्ता का भाषण द्वारा साक्षात् दर्शन कराया जाय वहाँ भाविक अलङ्कार मानते हैं। यह अलङ्कार ब्रजवासी चौबों की बोली में सर्वदा रहता है, वे ऐसाही कहेंगे, "वा जगे बडो अच्छो भवन बन रह्यो है"। जैसे युद्ध-स्थल की भयकरता को देखकर कोई कहता है कि, "अब भी यहाँ सुर और असुरों में सग्राम हो रहा है" ॥११३॥

देशात्माविप्रकृष्टस्य दर्शनं भाविकच्छविः ।
त्वं वसन् हृदये तस्याः साक्षात्पञ्चेषुरीक्ष्यसे ॥ ११४ ॥
उदात्तमृद्धिश्चरितं श्लाघ्यं चान्योपलक्षणम् ।
सानौ यस्याभवद्युद्धं तद्धूर्जटिकिरीटिनोः ॥ ११५ ॥
अत्युक्तिरद्भुतातथ्यशौर्यौदार्यादिवर्णनम् ।
त्वयि दातरि राजेन्द्र याचकाः कल्पशाखिनः ॥११६॥
रसभावतदाभासभावशान्तिनिबन्धनाः ।
रसवत्प्रेयऊर्जस्विसमाहितमयाभिधाः ॥११७॥

---

जहां देश अथवा आत्मा सम्बन्धी बात घुमाकर कही जाय वह भाविकच्छवि अलंकार कहलाता है। जैसे, तुम किसीके हृदय-प्रदेश में रहकर साक्षात् काम से दिखलाई पडते हो ॥ ११४ ॥

जब किसी के भी महत्व को कोई महान् घटना का सम्बन्ध देकर बढाया जाय तब यह उदात्त अलङ्कार माना जाता है। जैसे, यह वही हिमालय का शृंग है जहां पर किरात वेश में शिवजी ने अर्जुन का घोर सग्राम हुआ था ॥११५॥

जहां शरण और उदारता सम्बन्धी कोई अद्भुत और मिथ्या बात बहुत बढ़ाकर कही जाय वहां अत्युक्ति अलङ्कार मानते हैं। जैसे, हे राजन् आप सरीखे दाताओं के पास कल्पवृक्ष भी भिक्षार्थी है ॥ ११६ ॥

लगभग अलंकार वर्णन अब निःशेष हो चला, किन्तु कुछ गौण बातें ग्रन्थान्तर-मत-न्याय से कह देना अनुपयुक्त न होगा। अब तक शब्द, वाक्य और उनके अर्थ द्वारा क्रिया कारकादि के चमत्कार श्लेष द्वारा अलंकार बतलाए गए। अब रस और उनके स्थायी तथा संचारी भावों के संघटन से और

परस्पर जो रस एक दूसरे के अंगी हैं तज्जनित भी जो अलकार प्राप्त हैं उनकी विवृति आगे दीजाती है। ये सात प्रकार के हैं–रसवत्, प्रेय, ऊर्जस्वित् समाहित, भावोदय, भाव सन्धि और भाव-शबलता। जहाँ एक रस प्रधान रहते हुए भी उसके सहयोगी दूसरे रस का आभास प्रगट हो जाय वहाँ रसवत् अलकार मानते हैं जैसे, ये वेही हाथ हैं जिन्होंने सोहाग रात का अपूर्व सुख सपादन किया था!! यहाँ शृंगार के साथ मृतपति के निमित्त करुणोद्गार दिख लाया गया है। नव रस के नव भाव स्थायी हैं और तेंतीस संचारी होते हैं। जिस रस के साथ जिस भाव का अचल सयोग होता है अर्थात् जो जिस रस के साथ फबता है उसे ही स्थायी कहते हैं जेसे शृंगार में रति। सचारी अथवा व्यभिचारी वे कहलाते हैं जो सब में अथवा एक से अधिक के साथ उपयुक्त हो सकते हैं जैसे चपलता आदि। अब जहाँ सचारी भाव का रस के साथ संयोग होता है अर्थात रस का परिचय भाव के ही आधार पर होता है वहाँ प्रेयालकार कहलाता हे। इसके उदाहरण रूप में चौरपचाशिका काव्य कुलका कुल है। जहाँ जाडय पूर्वक किसी रस का ओजपूर्ण परिचय कराया जाय अर्थात् उस अवसर पर वह शोभनीय न हो वहाँ ऊर्जस्वित अलकार मानते हैं। जैसे, विभीषण छोडकर चला गया, जाने दो, मेघनाद और कुम्भकर्णादि वीर मर गए, मर जायँ, में राम को अकेला वध करूँगा। जहाँ किसी एक क्रिया द्वारा किसी उभडते हुए भाव का प्रलय (विलीन) होना दिखलाया जाय वहाँ समाधि अथवा समाहित अलकार मानते हैं जैसे, आपकी दृष्टि पडते ही आप के वैरियो का भैरव तर्जन गर्जन न जाने कहा चला गया ॥ ११७ ॥

भावानामुदयः सन्धिः शवलत्वमिति त्रय. ।
अलङ्कारानिमान्सप्त केचिदाहुर्मनीषिणः ॥११८॥
शुद्धिरेकप्रधानत्व तथा संसृष्टिसकरौ ।
एतेषामेव विन्यासान्नलङ्कारान्तराण्यमी ॥ ११६ ॥

---

जहाँ भाव का उदय होना मात्र दिखलाकर रस पाक हो जाय वहाँ भावोदय कहलाता है। जैसे, तेरे शत्रु इष्ट वर्ग के साथ मधुपान कर रहे थे, सहसा आपका नाम सुनते ही उनकी विचित्र दशा हो गई। जहाँ दो भावो का एक साथ ही प्रादुर्भाव दिखलाया जाय वहाँ भाव-सधि अलकार होता है। जैसे, जन्मान्तरसिद्ध निज पति को सम्मुख पाकर भी मिलने को उत्सुक सखियो की उपस्थिति के कारण लज्जावश पार्वती बैठी रह गईं। जहाँ क्रम से एक के पश्चात् कई भावों का विकास होता जाय वहाँ भाव शवलता कहलाता है। जैसे, क्या कहा, मेरे पति, कहाँ परदेश गये, हमको जनाये विना, हाय ! अब मैं कैसे जिऊँगी !" यहाँ शंका, उत्कण्ठा, चिन्ता, असूया, विषाद आदि कई भावो को समावेश हुआ है। इस प्रकार ये सात अलकार भी कोई कोई आचार्य मानते है ॥ ११८ ॥

जहाँ शुद्ध एक अलकार हो वह शुद्धि अलकार, जहाँ दो रहते हुए भी एक ही की प्रधानता हो वहाँ एकप्रधानत्व, जहाँ दोनो पृथक पृथक अपना प्रभाव रखते हैं वहाँ संसृष्टि और जहाँ दोना नीरक्षीरवत् एक में मिल जाते हैं वहा संकरालकार मानते हैं। क्रम से इनका उदाहरण देते हैं। कृष्ण, तेरी कीर्ति हंसी के तुल्य आकाशगगा में विहार करती है— शुद्धि। हिलते हुए वृक्षो के नीचे छाया भी हिल रही है, माना

सर्वेषां च प्रतिद्वन्द्वभातिच्छन्दभिदाभृताम् ।
उपाधिः क्वचिदुद्भिन्नः स्यादन्यत्रापि संभवात् ॥१२०॥
माला परंपरा चैषा भूयसामनुकूलके ।
मनुष्ये भवत' क्वापि ह्यलङ्काराङ्गतां गते ॥ १२१ ॥
शब्दे पदार्थे वाक्यार्थे वाक्यार्थस्तवके तथा ।

---

चन्द्र-सिंह द्वारा अधकाररूपी गज के शरीर के किए गए टुकडे लुढ़क रहे हैं—एकप्रधानत्व ।

लसत मञ्जु मुनि-मडली, मध्य सीय रघुनन्द ।
ज्ञान-सभा जनु तनु धरे, भक्ति सच्चिदानन्द ॥ ससृष्टि ।

किरण रूपी अगुलियों से अधकार-रूपी केशों को सँवार कर सम्पुटित कमल रूपी नेत्रोवाली रजनी नायिका के वदन को मानों चन्द्रमा चुम्बन कर रहा है-सकर । ये कोई पृथक अलकार नहीं है किन्तु पूर्वकथित प्रधान अलकारों के एक विशेष उपयोग क्रम से इनकी सृष्टि है ॥ ११९ ॥

सब अलकारो में प्राय यही बात पाई जाती है कि शब्द अथवा अर्थ में न्यूनता या आधिक्य दिखलाकर ही अलंकार की कल्पना की जाती है, प्रतिद्वन्द अर्थात् न्यूनता और प्रतिच्छन्द अर्थात् आधिक्य । इसके अतिरिक्त अन्यत्र से सभूति दिखलाकर भी अलकार मानते है ॥ १२० ॥

अनुकूल स्थान पर योजना करते हुए ये सब अलकार वैसे ही शोभा देते है जैसे यथास्थान मनुष्य के शरीर पर धारण किए हुए अलकार शोभा देते है । यही माला ( जिसके कई भेद है ) अलकार कहलाता है ॥ १२१ ॥

शब्द, पदार्थ, वाक्यार्थ और वाक्यार्थस्तवक अर्थात्

एते भवन्ति विन्यासाः स्वभावातिशयात्मकाः ॥१२२॥
कस्याप्यतिशयस्योक्तेरित्यन्वर्थविचारणात् ।
प्रायेणामी ह्यलंकारा भिन्ना नातिशयोक्तितः ॥ १२३ ॥
अलकारप्रधानेषु दधानेष्वपि साम्यताम् ॥
वैलक्षण्यं प्रतिव्यक्ति प्रतिभाति मुखेष्विव ॥ १२४ ॥
अलंकारेषु तथ्येषु यद्यनास्था मनीषिणाम् ॥
तदर्वाचीनभेदेषु नाम्ना नाम्नाय इष्यताम् ॥ १२५ ॥
महादेवः स० । चतुर्थः सैकोयम् ॥ १२६ ॥

इति चन्द्रालोके पञ्चमो मयूख ।

---

समूह में अतिशयोक्ति मात्र की कल्पना विशेष ढग से करके अलकार रचे जाते ह । जेसे, शब्दो में अनुप्रास और यमक, पदार्थ में रूपक और उपमा, वाक्यार्थ में दृष्टान्त और वाक्यार्थ-स्तवक में निदर्शना ॥ १२२ ॥

कदाचित् ही अतिशयोक्ति के भावगर्भ से कोई वंचित हो, नहीं तो प्राय इससे विहीन मिलना असम्भव है ॥१२३॥

प्रधान अलकारो मे से सम अलकार में भी यथासम्भव वैषम्यभाव का पूरा अभाव रहते हुए भी इस अतिशयोक्ति के भावपुट को वैलक्षण्य अथवा चमत्कार मुखाकृति पर भाव झलक के सदृश स्वानुभव रससिद्धो को प्रतीत हो ही जाता है ॥ १२४ ॥

सच्चे अलंकारो (आभूषणादि) पर यदि विद्वानों की अश्रद्धा बुद्धि है तो आधुनिक कवि कृत भिन्न नाम-धारी अनेक अलकारों पर भी उनकी श्रद्धा कहाँ ॥ १२५ ॥

# षष्ठो मयूखः

अथ रसा

आलम्बनोद्दीपनात्मा विभावः कारणं द्विधा ।
कार्योऽनुभावो भावश्च सहायो व्यभिचार्यपि ॥ १ ॥
गलेद्वेद्यान्तरोद्भेदं हृदयेष्वजडात्मनाम् ॥
मिलन्मलयजालेप इवाह्लादं विकासयन् ॥ २ ॥
काव्ये नाट्ये च कार्ये च विभावाद्यैर्विभावितः ॥
आस्वाद्यमानैकतनुः स्थायीभावो रसः स्मृतः ॥ ३ ॥

## अथ रसाः

रस के तीन अंग विभाव, अनुभाव और व्यभिचारी हैं। इन तत्वों के रासायनिक सम्मिश्रण का नाम रस है। विभाव कारण है, उसके दो भेद हैं-आलम्बन और उद्दीपन। कार्य अनुभाव है, जैसे हास्य, रुदन, कटाक्ष आदि। इसके सहायक अनेक स्वतन्त्र भावों का नाम व्यभिचारी है ॥ १ ॥

हृदयस्थित ज्ञान को पिघलाकर रोमाञ्च द्वारा प्रगट करते हुए, रसिकों के हृदय में चन्दन सदृश लिप्त होकर आल्हाद को उत्पन्न करते हुए और काव्य, नाटक तथा चित्रादि में नाना विभावादि द्वारा प्रतिफलित होकर जो स्वय आस्वादन किया तनुधारी मूर्तिमान् स्थायी भाव है वही रस नाम से अभिहित है ॥ २-३ ॥

रत्याख्यस्थायिभावात्मा वल्लभादिविभावित' ॥
आलस्येर्ष्याजुगुप्साभ्यो विना सचारिभिर्युतः ॥ ४ ॥
अनुभावै· कटाक्षाद्यैरुन्मादाद्यैर्यथाक्रमम् ।
सभोगो विप्रलम्भश्च शृङ्गारो द्विविधो मतः ॥ ५ ॥
हासस्थायी रसो हास्यो विभावाद्यैर्यथाक्रमम् ।
वैरूप्यफुल्लगण्डत्वावाहित्थाद्यै समन्वितः ॥ ६ ॥
अभीष्टविमयोगाश्रुपातग्लान्यादिभिः क्रमात् ।
विभावाद्यैर्यत शोकस्थायी स्यात् करुणो रसः ॥ ७ ॥

---

रति नामक स्थायी भाव ही जिसका सर्वस्व है, दम्पति और उद्यानादि जिसकी विभावना के आलम्बन और उद्दीपन हैं, आलस्य, ईर्ष्या और जुगुप्सा इन तीनो सचारियो को छोड कर, जो क्रम से करुण, रौद्र और वीभत्स के अग हैं शेष सचारी भावो से युक्त है सभोग और विप्रलम्भ इन दो भागो में जो विभक्त है और क्रम से कटाक्ष, स्वेद और उन्मादादि अनुभावो से जो भावित है वही शृगार रस कहलाता है ॥४-५॥

हास्य रस का स्थायी भाव हास है, नायक नायिका आलम्बन विभाव हैं और वैरूप्य उद्दीपन विभाव है। गाल फुलाना आदि अनुभाव हैं और अवहित्थ अर्थात् परिहासमय चेष्टा, वाक्यादि सचारी भाव हैं ॥ ६ ॥

जहाँ नायिका आलम्बन विभाव, इष्ट वियोग तथा अनिष्ट सयोग उद्दीपन विभाव, अश्रुपात आदि अनुभाव, ग्लानि आदि व्यभिचारी और शोक स्थायी भाव होता है वहाँ करुणा रस कहलाता है ॥ ७ ॥

क्रोधस्थायी रसो रौद्रो विभावाद्यैः समन्वितः ।
मात्सर्यहस्तनिष्पेषसंमोहाद्यैर्यथाक्रमम् ॥ ८ ॥
उत्साहाख्यस्थायिभावः प्रभावादिविभावभूः ।
वीरोऽनुभावैः स्थैर्याद्यैर्भावैर्गर्वादिभिर्युतः ॥ ९ ॥
व्याघ्रादिभिर्विभावैस्तु वेपिताद्यनुभावभृत् ।
भावैर्मोहादिभिर्युक्तो भयस्थायी भयानकः ॥ १० ॥
स्थायी जुगुप्सा बीभत्सो विभावाद्यैर्यथाक्रमम् ।
अनिष्टेक्षणनिष्ठीवमोहाद्याः समताः क्रमात् ॥ ११ ॥

---

जिसका स्थायी भाव क्रोध, आलंबन विभाव नायक, मात्सर्य उद्दीपन, हाथ मलना आदि अनुभाव और समोह आदि व्यभिचारी भाव हैं वह रौद्र रस कहलाता है ॥ ८ ॥

जिसका स्थायी भाव उत्साह, आलंबन नायक, प्रभाव-बल-मद-धृष्टतादि उद्दीपन, स्थैर्य अनुभाव और आक्षेप-वचनादि व्यभिचारी हैं वह वीर रस कहलाता है । इसके तीन रूप—दानवीर, धर्मवीर और युद्धवीर—मानते हैं पर लक्षण प्राय यही रहते हैं ॥ ९ ॥

भयानक रस का स्थायी भाव भय, आलंबन सुरासुर नर पशु आदि जीव मात्र, व्याघ्रादि भयकर द्रव्य उद्दीपन, कप-शुष्कोष्ठतादि अनुभाव और मोहादि व्यभिचारी हैं ॥ १० ॥

बीभत्स रस का स्थायी भाव जुगुप्सा, अधम जीव तथा भूतादि योनि आलंबन, मांस रक्त आदि का देखना उद्दीपन, थूकना आदि अनुभाव और घृणा-अचेतनादि व्यभिचारी भाव हैं ॥ ११ ॥

अद्भुतो विस्मयस्थायी मायादिकविभावभूः ।
रोमाञ्चाद्यनुभावोऽस्य स्तम्भादिर्व्यभिचारिकः ॥ १२ ॥
निर्वेदस्थायिकं शान्तं सत्सङ्गादिविभावभूः ।
क्षमादिकानुभावोऽस्य स्तम्भादिर्व्यभिचारिकः ॥ १३ ॥
रतिर्देवादिविषया सन्ति च व्यभिचारिणः ।
वेद्यमाना निगद्यन्ते भावाः साहित्यवेदिभिः ॥ १४ ॥
निर्वेदग्लानिशङ्काख्यास्तथासूयामदश्रमाः ।
आलस्यं चैव दैन्यं च चिन्ता मोहः स्मृतिर्धृतिः ॥१५॥
व्रीडा चपलता हर्ष आवेगो जडता तथा ।
गर्वो विषाद औत्सुक्य निद्रापस्मार एव च ॥ १६ ॥

---

अद्भुत रस का स्थायी भाव विस्मय, नायक नायिका आलंबन, माया-भयरूप-दर्शनादि उद्दीपन, रोमाचादि अनुभाव और स्तभादि व्यभिचारी भाव हैं ॥ १२ ॥

शात रस का स्थायी भाव निर्वेद (वैराग्य), आलंबन नायक, सत्सगादि उद्दीपन, क्षमादि अनुभाव और स्तभादि व्यभिचारी भाव हैं ॥ १३ ॥

यद्यपि देव-गुरु-मुनि-सुत-सबधी रतिवर्णन व्यभिचारी भाव कहलाते हैं तब भी जब वे काव्य में व्यजनादि के रूप में प्रयुक्त होते हैं तब उन्हें निर्वेदादि नाम द्वारा साहित्यमर्मज्ञ दस भावो में गिनते हैं ॥ १४ ॥

निर्वेद, ग्लानि, शका, असूया, मद, श्रम, आलस्य, दैन्य, चिंता, मोह, स्मृति, धृति ॥ १५ ॥

व्रीडा, चपलता, हर्ष, आवेग, जडता, गर्व, विषाद,

सुप्तं प्रबोधोऽमर्षश्चाप्यवहित्थमथोग्रता ।
मतिर्व्याधिस्तथोन्मादस्तथा मरणमेव च ॥ १७ ॥
त्रासश्चैव वितर्कश्च विज्ञेया व्यभिचारिणः ।
त्रयस्त्रिंशदिमे भावाः समाख्यातास्तु नामत. ॥ १८ ॥
सर्वसाधारणप्रेमप्रश्रयादिस्वरूपया ।
अनौचित्या रसाभासा भावाभासाश्च कीर्तिताः ॥ १९ ॥
भावस्य शान्तिरुदयः सन्धिः शवलता तथा ।
काव्यस्य काञ्चनस्येव कुङ्कुमं कान्तिसंपदे ॥ २० ॥

---

औत्सुक्य, निद्रा, अपस्मार ॥ १६ ॥

सुप्त, प्रबोध, अमर्ष, अवहित्थ, उग्रता, मति, व्याधि, उन्माद, मरण ॥ १७ ॥

त्रास और वितर्क ये कुल तैंतीस भाव व्यभिचारी या सचारी कहलाते हैं और क्रम से इन्हीं नामो से पुकारे जाते हैं ॥ १८ ॥

जहाँ देवता या पुरुष सवन्धी प्रेम या आश्रय-ग्रहण अनन्य न होकर बहुतो पर प्रगट किया जाता है तव वह अनुचित होने के कारण सपूर्ण रस या भाव नहीं कहलाता किन्तु उसे रसाभास या भावाभास कहते है। अर्थात् एक नायिका का अनेक नायको पर प्रेम करना रसाभास कहलायगा अथवा किसी एक देवता पर इष्ट भाव न रखकर जहाँ सब की आराधना, यहाँ तक कि एक एक सडी कब्र गाजीमियाँ आदि सब की महानिकृष्ट पूजा की जाती है वहाँ भाव कहाँ, भावाभास हुआ ॥ १९ ॥

भावोदय, भाव-सधि, भाव-शवलता आदि भी काव्य

आ तुर्यमा सप्तम च यथेष्टैरष्टमादिभिः ।
समासः स्यात्पदैर्न स्यात्समासः सर्वथापि च ॥ २१

पाञ्चालिकी च लाटीया गौडीया च यथारसम् ।
वैदर्भी च यथासख्य चतस्रो रीतयः स्मृताः ॥ २२ ॥

मधुराया समाक्रान्ता वर्गस्थाः पञ्चमैर्निजैः ।
लकारश्च लसयुक्तो ह्रस्वव्यवहितौ रणौ ॥ २३ ॥

---

की शोभा को वैसाही बढाते हैं जैसे सोने में यदि केशर की सी सुगन्ध हो जाय ॥ २० ॥

चार पदो तक, सात पदो तक अथवा आठ पदो तक का भी समास शोभनीय कहला सकता है और बिना समास के भी काव्य श्रेष्ठ है ॥ २१ ॥

आर्य मत से चार रीति के श्लोक होते है । जिसमें दो तीन चार पद तक के समास हो वह पाञ्चाली, पॉच छ सात पदों तक के समास को लाटी कहते ह और जिसमें आठ आठ पदो के समास हो वह गौडी कहलाती है । जिसमें बिलकुल न हों या एकही पद के हों वह वैदर्भी कहलाती है । यह समास क्रम रसों के अनुसार होता है, जैसे शृगार में वैदर्भी, रौद्र-वीर में गौडी और शेष रसों के साथ पाञ्चाली और लाटी ॥ २२ ॥

पॉच प्रकार की वृत्तियो का क्रम से वर्णन करते हुए मधुरा का वर्णन करते हैं । जिसमें किसी एक वर्ग के चार अक्षर अपने पॉचवें सानुनासिक के साथ लकार रेफ और णकारादि ह्रस्वाक्षरों से युक्त हों वह मधुरा वृत्ति कहलाती है ॥ २३ ॥

# सप्तमो मयूखः

वृत्तिभेदैस्त्रिभिर्युक्ता स्रोतोभिरिव जाह्नवी ।
भारती भाति गम्भीरा कुटिला सरला क्वचित् ॥ १ ॥
सांमुख्यं विदधानायाः स्फुटमर्थान्तरे गिरः ॥
कटाक्ष इव लीलाक्ष्या व्यापारो व्यञ्जनात्मकः ॥ २ ॥
अविवक्षितवाच्यस्य द्वौ भेदौ वाच्यमेव चेत् ।
अर्थान्तरे सङ्क्रमितमत्यन्तं वा तिरस्कृतम् ॥ ३ ॥

---

लक्षणा, व्यञ्जना और शक्ति इन तीन वृत्ति भेदों से सम्पन्न भारती (अर्थात् सरस्वती) त्रिपथगा जान्हवी के सदृश तीन गुण गाम्भीर्य, कुटिलता और सरलता से युक्त हैं। ये तीनो गुण जल और विद्या में स्वयसिद्ध हैं ॥ १ ॥

जिस तरह से सन्मुख खडी हुई लीलाक्षि के कटाक्षो की एक बाह्य क्रिया हुई और उसके द्वारा एक दूसरा भी आन्तरिक भाव गुप्त रहता है, वैसे ही कर्णगोचर शब्दो का भी एक स्पष्टार्थ और दूसरा व्यञ्जित अर्थ होता है। इसीलिये वह व्यञ्जनात्मक कहलाता है ॥ २ ॥

अविवक्षित वाच्य के भी दो भेद होते हैं। यदि वाच्य के स्पष्टार्थ के अनुकूल ही एक दूसरा अर्थ भी हो तो वह अत्यन्त सक्रमित कहलाता है और यदि स्पष्टार्थ से अत्यन्त भिन्न अर्थ हो तो वह अत्यन्त तिरस्कृत कहलाता है ॥ ३ ॥

द्वौ विवक्षितवाच्यस्य लक्ष्यालक्ष्यक्रमात्मकौ ।
चत्वारिंशद्युतैकेन भेदा' पद् चानयोः क्रमात् ॥ ४ ॥
त्रिधा शब्दार्थतद्युग्मशक्तिजन्मा स्फुटक्रमात् ।
रसभावतदाभासप्रमुखस्त्वस्फुटक्रमात् ॥ ५ ॥
वस्त्वलङ्कारयोर्व्यक्तेर्भेदौ द्वौ शब्दशक्तिजौ ।
अर्थशक्तिसमुत्थस्य भेदा द्वादश तद्यथा ॥ ६ ॥
चत्वारो वस्त्वलङ्कारमलङ्कारस्तु वस्तु यत् ।
अलङ्कारमलङ्कारो वस्तु वस्तु व्यनक्ति तत् ॥ ७ ॥

---

विवक्षित वाच्य के भी दो भेद लक्ष्यार्थ और अलक्ष्यार्थ के क्रमानुकूल माना है। इस प्रकार कुल मिलाकर लक्ष्यव्यंग्य क्रम के इकतालीस-शब्द शक्ति के दो, अर्थ शक्ति के बारह और इन दोनो के पद और वाक्य की भिन्नता जनित भेद मिलकर अट्ठाईस हुए, अर्थ शक्ति के प्रबन्धादि बारह मिलकर चालीस और दोनों शक्तियों का एक यो इकतालीस—विभाग हुए। अलक्ष्य व्यंग्य क्रम के छ हुए ॥ ४ ॥

लक्ष्य व्यङ्ग्य क्रम के तीन रूप से भेद हो सकते हैं एक शक्ति जन्मा, दूसरा अर्थ शक्ति जन्मा तथा तीसरा उभय शक्ति जन्मा। रसाभास, भावाभास, भाव शान्ति ये अलक्ष्य व्यङ्ग्य क्रम क भेद होते हैं ॥ ५ ॥

शब्द शक्ति के दो भेद होते हैं, एक वस्तु व्यङ्ग्य और एक अलङ्कार व्यङ्ग्य। अर्थ शक्ति क बारह भेद होते हैं ॥ ६ ॥

अंच कर्त्ता और धर्म इनसे भी चार भेद होते हैं यथा वस्तु से अलङ्कार की व्यंजना, अलङ्कार से वस्तु की व्यंजना,

वक्तुः कविनिबद्धस्य कवेर्वा प्रौढिनिर्मितः ।
स्वसिद्धो वा व्यञ्जकोऽर्थश्चत्वारस्त्रिगुणास्ततः ॥ ८ ॥
शब्दार्थोभयभूरेकः स च वाक्यैकसंश्रयः ।
पदैकदेशे रचनावर्णवाक्यपदेष्वपि ॥ ९ ॥
प्रबन्धे चेति षोढाऽसौ रसाद्याख्योऽस्फुटक्रमः ।
एषु सप्तदशस्वेकं परित्यज्यास्फुटक्रमम् ॥ १० ॥
ये षोडशाद्या द्विगुणास्ते स्युर्वाक्यपदाश्रयात् ।
प्रबन्धेऽपि द्वादश स्युरर्थशक्तिभुवो भिदः ॥ ११ ॥
द्वात्रिंशद् द्वादशैकः षट् सर्वसङ्कलितध्वनेः ।
भेदाः स्युरेकपञ्चाशत् संभिन्नास्तु सहस्रशः ॥ १२ ॥

---

अलङ्कार से अलङ्कार की व्यञ्जना और वस्तु से वस्तु की व्यञ्जना ॥ ७ ॥

कवि कल्पित, प्रौढिनिर्मित और स्वसिद्ध ये तीन तीन भेद ऊपर कहे हुए प्रत्येक चार भेदों के होते हैं ॥ ८ ॥

शब्दार्थ की उभय शक्ति को एकही भेद माना है क्योंकि वाक्य ही में उसका उपयोग हो सकता है । पदांश में प्रकृति प्रत्यय रचना वर्णन आदि में भी इसी प्रकार उपयोग होता है॥९॥

प्रबन्ध में रसादि व्यञ्जक जो अलक्ष्य व्यङ्ग्य क्रम है उनके छ भेद होते हैं । इन सत्रहों में से एक अलक्ष्य व्यङ्ग्य क्रम को छोडकर जो सोलह बचेंगे वे वाक्य और पद के विभाग से दुगुने हो जायँगे । इसी प्रकार से अर्थ शक्ति के क्रम के भी प्रबन्ध में बारह भेद हो जायँगे ॥ १०-११ ॥

बत्तीस, बारह, एक और छ कुल ध्वनि के भेद एकत्र

चक्रुस्यूत बोधयितु व्यङ्ग्य वक्तुरभीप्सितम् ।
स्वाङ्कुरितमतद्रूपं स्वयमुल्लसित गिरः ॥ १३ ॥
कश्चित् साधारणः कश्चिदामन्त्र्य प्रतिबोधितः ।
कश्चित्तटस्थः कश्चिच्च बोधितप्रतिबोधितः ॥ १४ ॥
इत्येवं बोद्धृवैचित्र्याद्वक्रुस्यूतं चतुर्विधम् ।
उपेक्षानिह्नवाभ्यां च द्विधा स्वाङ्कुरित मतम् ॥ १५ ॥
भुतादिकालभेदेन निह्नवः स्यादनेकधा ।
अनेनापि प्रभेदेन व्यक्तिवल्ली विजृम्भते ॥ १६ ॥

---

करने पर इक्यावन हुए। यदि प्रस्तार द्वारा भेद बढ़ाये जायँ तो सहस्रों होंगे ॥ १२ ॥

कहने वाले के वास्तविक अभिप्राय को प्रगट करने के दो भेद माने गये हैं-वक्तृस्यूत और स्वाङ्कुरित। कहने वाले का तात्पर्य अप्रगट हो तो वह वक्तृस्यूत और जहा शब्द स्वय भाव प्रगट कर दें वहाँ वह स्वाङ्कुरित कहलाता है ॥ १३ ॥

समझाने के भी चार भेद कहे जाते हैं, यथा एक तो कही हुई बात किसी से कही जाय जिसे सब समझें वह साधारण, दूसरा किसी खास को बुलाकर स्वय समझाना, तीसरा सङ्केत-स्थानादि बतलाना और चौथा भाव गोपन करते हुए समझाना ॥ १४ ॥

इस प्रकार समझाने के भी विलक्षण ढङ्गों से वक्तृस्यूत भी चार प्रकार का हो गया। उपेक्षा और निह्नुति इन दो भेदों से स्वाङ्कुरित के भी दो भेद हुए ॥ १५ ॥

भूत भविष्य वर्त्तमानादि काल भेद से निह्नुति के भी

नानाप्रभेदा नियता क्वचित् प्रकरणादिना।
अर्थेऽर्थमन्य यं वक्ति तद्वाच्यव्यङ्ग्यमिष्यते ॥ १७ ॥
महादेवः० ॥ महति मुनिसङ्घः० ॥ १८ ॥

इति चन्द्रालोकालङ्कारे ध्वनिनिरूपणो नाम सप्तमो मयूख ।

---

अनेक भेद हो सकते हैं और इसके प्रभेदों में व्यञ्जनादिको की लता फैल रही है ॥ १६ ॥

नाना भेदों वाली, प्रसङ्गानुकूल कहीं अर्थ से सम्बद्ध है और एकार्थवाचक है और कहीं अर्थान्तर प्रगट करती हुई वाच्यव्यङ्ग्य कहलाती है ॥ १७ ॥

इति सप्तमो मयूख ।

# अष्टमो मयूखः

यच्चव्यमान मनसस्तौमित्याय स नो ध्वनिः ।
अन्यथा तु गुणीभूतव्यङ्ग्यमापतितं त्रिधा ॥ १ ॥
व्यक्त एव कचिद्व्यङ्ग्यः कचिदर्थस्वभावतः ।
कचिच्चारुतरस्याग्रे स विमुञ्चति चारुताम् ॥ २ ॥
अगूढ कलयेदर्थान्तरसंक्रमितादिकम् ।
विस्मृतः किमपांनाथ स त्वया कुम्भसंभव ॥ ३ ॥
अपरस्य रसादेश्चेदङ्गमन्यद्रसादिकम् ।
हा हा ! मत्कुचकाश्मीरलिप्त भिन्नमुरः शरैः ॥ ४ ॥

---

जो हम लोगो के मन की प्रसन्नता के निमित्त कहा जाता है वह काव्य ध्वनि अर्थात् उत्तम काव्य कहलाता है, उसके लक्षण कह चुके। अब इस गुण से हीन जो काव्याङ्ग है वह गुणीभूतव्यङ्ग्य कहलाता है और उसके भी तीन भेद हैं ॥ १ ॥

मध्यम काव्य के आठ भेद होते हैं, उसमें से ये तीन कहते हैं। कहीं प्रगट व्यङ्ग्य सुन्दरता सहित होता है, कहीं अर्थ स्वाभाविक होता है और कहीं वाच्य अर्थ व्यग्य से अधिक चमत्कार जनक होता है तथा इसमें सुन्दरता नहीं रह जाती॥२॥

जहा अर्थान्तर संक्रमितादिको को प्रगट करदें उसका उदाहरण दिखलाते हैं कि, "हे जलधि क्या तूने भूल से उस अगस्त्य मुनि को भुला दिया" ॥ ३ ॥

जहा एक रस का अन्य रस अङ्ग हो जाता है।जेसे, "हाय !

तथा वाच्यस्य सिद्ध्यङ्गं नौरर्थो वारिधेर्यथा ।
संश्रित्य तरणिं धीरास्तरन्ति व्याधिवारिधीन् ॥ ५ ॥
अस्फुटं स्तनयोरत्र कोकसादृश्यवन्मतम् ।
कुङ्कुमार्क्तं स्तनद्वन्द्वं मानसं मम गाहते ॥ ६ ॥
संदिग्धं यदि संदेहो दैर्घ्यानुत्पलयोरिव ।
सम्प्राप्ते नयने तस्याः श्रवणोत्तमभूमिकाम् ॥ ७ ॥
तुल्यप्राधान्यमिन्दुत्वमिव वाच्येन साम्यभृत् ।
कान्ते त्वदाननरुचा म्लानिमेति सरोरुहम् ॥ ८ ॥

---

हाय ! मेरे स्तनो के केशर से रजित वक्षःस्थल बाणो द्वारा चिरा हुआ है" । यहा व्यङ्ग्य शृङ्गार का अङ्ग करुणा है ॥ ४ ॥

वाच्य की अङ्ग-सिद्धि में हीनता आजाने से वह मध्यम काव्य कहलाता है जैसे वारिधि का अङ्ग जहाज ही है, वह न आने से दोष होता है । यथा, तरणि का आश्रय ग्रहण कर धीर व्याधि-समुद्र के पार जाते हैं ॥ ५ ॥

अस्फुट व्यङ्ग्य बतलाते हैं कि इस उदाहरण में स्तन की उपमा चक्रमिथुन से देना खुलता नहीं, जैसे, "केशर से रँगे हुए वे स्तनद्वय मेरे मन में बसे हुए हैं" ॥ ६ ॥

सन्दिग्ध व्यङ्ग्य वहाँ है जहा दो कमलों में से किसीको बडा मानने में भी संदेह रहजाय । जैसे, यदि उसके नेत्र कमलद्वय कर्णोत्पल की समानता को पहुँच जाय ॥ ७ ॥

तुल्यप्रधानता यहा उदाहरण में नायिका के मुख और चन्द्रमा की व्यञ्जना द्वारा दिखलाया गया है जैसे, "प्रिये ! तेरे मुख की सुन्दरता से कमल मुरझा रहा है ।"

असुन्दर यदि व्यङ्ग्यं स्याद्वाच्यादमनोहरम् ।
सरस्यामीलदम्भोजे चक्रः कान्तां विलोकते ॥ ९ ॥
काकुस्थ प्रणतोऽम्भोधिरद्य माद्यतु रावणः ।
इत्यष्टधा गुणीभूतव्यङ्ग्यमङ्गीकृत बुधैः ॥ १० ॥
महादेवः० । महति वसुसङ्ख्यः ॥ ११ ॥

इति चन्द्रालोकालङ्कारे गुणीभूतव्यङ्ग्यनिरूपणो नामाष्टमो मयूख ।

---

असुन्दर व्यङ्ग्य वह है जहा वाच्य को व्यङ्ग्य से कुरूप ठहराया जाय । जैसे, तालाब में मुरझाते हुए कमल को देख कर कहना कि प्रिये ! चकोर तेरा मुख जोहता है" ॥ ९ ॥

काकु व्यङ्ग्य कहते हैं, "जिस अगम्य समुद्र के बीच लङ्का-पुराधीश रावण नि शङ्क था वही समुद्र अब श्रीरामचन्द्रजी के शरण में चला गया ।" अर्थात् अब उसका नि शक रहना शोभा नहीं देता । इस प्रकार पण्डित—मण्डली गुणीभूत व्यङ्ग्य के आठ भेद जानती है ॥ १० ॥

इति अष्टमो मयूख ।

# नवमो मयूखः

मुख्यार्थस्याविवक्षायां पूर्वार्वाची च रूढितः।
प्रयोजनाच्च सम्बद्धं वदन्ती लक्षणा मता ॥ १ ॥
लक्षणीयस्वशब्दस्य मीलनामीलनाद्द्विधा।
लक्षणा सा त्रिधा सिद्धसाध्यसाध्याङ्गभेदतः ॥ २ ॥
स्फुटास्फुटप्रभेदेन प्रयोजनमपि द्विधा।
विदः स्फुट तटस्थत्वादर्थगत्वाद्द्विधा बुधाः ॥ ३ ॥

---

जिस समय शब्द शक्ति जनित मुख्यार्थ नहीं प्रगट हो सकता अर्थात् मुख्यार्थ अविवक्षित रह जाता है वहा आपातत लक्षणा का आश्रय लेना पडता है अर्थात् लक्षणा द्वारा अर्थ प्रगट होता है। इसके पूर्वा और अर्वाचीना दो भेद माने गये हैं। पूर्वा प्रयोजनप्रतीति नहीं वतलाती और अर्वाचीना वतलाती है ॥ १ ॥

लक्षणीय 'स्व' शब्द के मीलन और अमीलन ये दो भेद होते हैं। उस लक्षणा के सिद्ध, साध्य और साध्याङ्ग ये और तीन भेद माने गये हैं ॥ २ ॥

प्रयोजन लक्षणा के भी स्फुट और अस्फुट ये दो भेद हो जाते हैं अर्थात् प्रगट और अप्रगट। स्फुट के भी दो भेद हैं— तटस्थत्व और अर्थगत्व। इनका विकाश लक्ष्य और लक्षक की प्रतीति और अप्रतीति से प्रगट होता है ॥ ३ ॥

अस्फुट चार्यनिष्ठत्वात्तटस्थत्वादपि द्विधा ।
लक्ष्यलक्षकनिष्ठत्वादर्थसंस्थमपि द्विधा ॥ ४ ॥
लक्षकस्थ स्फुट यत्र सा विचक्षणलक्षणा ।
अस्फुटत्वं तटस्थत्व लक्ष्यस्थत्वममुष्य च ॥ ५ ॥
अन्यास्तिस्र इति व्यक्ता शक्तितः सा चतुर्विधा ।
इन्दुरेवैष तद्वक्रमुत्कर्षो लक्ष्यते मुखे ॥ ६ ॥
प्रदीप वर्धयेत्यत्र तटस्थ मङ्गलोदयः ।
पटोऽयं दग्ध इत्यादौ स्फुट नास्ति प्रयोजनम् ॥ ७ ॥

---

उसी प्रकार अस्फुट के भी तटस्थत्व और अर्थगत्वादि दो भेद हैं। लक्ष्य और लक्षक की प्रतीति-जन्य भी दो उपभेद मानते हैं ॥ ४ ॥

लक्षकस्थ स्फुट व्यङ्ग्य को विचक्षण लक्षणा कहते हैं। अस्फुटत्व, तटस्थत्व तथा लक्ष्यस्थत्व ये तीन और भी भेद हैं॥५॥

इस प्रकार व्यञ्जना से भिन्न तीन और मिलकर चार भेद हुए-निरूढ़ लक्षणा स्फुट प्रयोजनवती लक्षणा, अस्फुट प्रयोजनवतीलक्षणा और तटस्थ प्रयोजनवती लक्षणा। इसके उदाहरण यों हैं "उसका यह मुखही चन्द्रमा है"। यहा मुख में ही उत्कर्ष दिखलाया ॥ ६ ॥

'दीप बढा दो' यह तटस्थ प्रयोजनवती लक्षणा का उदाहरण है। दिये बुझने की आशका गुप्त है। उसको जैसे रहीमकृत, "बारे उजियारो करै बढे अँधेरो होय" बढ़ाना क्रिया द्वारा मगलोदय सूचक बना दिया। "यह कपडा जल गया", इसमें प्रयोजन स्फुट नहीं है ॥ ७ ॥

अमृत सूक्तमित्यादौ लक्ष्यस्थमतिहृद्यता ।
आभिमुख्यात् संनिधानात्तथाऽऽकारप्रतीतितः ॥ ८ ॥
कार्यकारणभावात् सा वाच्यवाचकभावतः ।
इत्येवमादेः सम्बन्धात् किञ्चान्यस्माच्चतुष्टयात् ॥ ९ ॥
सादृश्यात् समवायात् सा वैपरीत्यात् क्रियान्वयात् ।
सारोपाध्यवसानाख्ये गौणशुद्धे पृथक् पृथक् ॥ १० ॥
गौणं सारोपमुद्दिष्टमिन्दुर्मुखमितीदृशम् ।
गौणं साध्यवसानं स्यादिन्दुरेवेदमीदृशम् ॥ ११ ॥

---

"क्या अमृत वाणी कही है कि बस" यह लक्ष्यस्थ स्फुट प्रयोजना का उदाहरण है, क्योंकि अत्यन्त प्रियता का द्योतक है। लक्षणा किन किन बातो से जानी जाती है अब उसको बतलाते हैं। अभिमुखत्व "अर्थात् ठीक मेरी अगुली के सामने वे सौ हाथी खडे हैं", सनिधान अर्थात्, "ठीक पेड़ की फुनगी पर चन्द्र है", आकार प्रतीति, 'पेड की फुनगी परही है' ॥ ८ ॥

कार्य कारण के भाव द्वारा वाच्य और वाचक के भाव इत्येवमादि पदप्रयोग द्वारा लक्षित हुआ करता है और इत्येवमादि पदप्रयोग करने से भी लक्षित होता है ॥ ९ ॥

ऊपर कहे हुए के अतिरिक्त यह सादृश्य, समवाय, वैपरीत्य और क्रियान्वय चार भेद और भी है। ऐसा मतमतान्तर द्वारा भेदप्रभेद गिनाकर अब पुन कहते हैं कि लक्षणा के दो स्वरूप हैं—सारोपा और अध्यवसाना। इसके भी दो भेद हैं—गौण और शुद्ध ॥ १० ॥

गौण सारोपा के उदाहरण में यह कह सकते हैं कि चन्द्रमा

शुद्ध सारोपमुद्दिष्टमायुर्घृतमितीदृशम् ।
शुद्धं साध्यवसानं स्यादायुरेवेदमीदृशम् ॥ १२ ॥
उपादानार्पणद्वारे द्वे चान्ये इति षड्विधा ।
कुन्तो विशन्ति गङ्गाया घोषो निरसतीति च ॥ १३ ॥
लक्ष्यलक्षकवैशिष्ट्यवैशिष्ट्याद्विविधा पुनः ।
सरसं काव्यममृत विद्या स्थिरतर धनम् ॥ १४ ॥
तथा सहेतुरतथाभेदभिन्ना च कुत्रचित् ।
सौन्दर्येणैष कन्दर्पः सा च मूर्तिमती रतिः ॥ १५ ॥

---

मुख है । चन्द्रमाही यह है, यह गौण साध्यवसाना हुआ॥११॥

आयुष्य घृत से है, यह शुद्ध सारोपा हुआ और आयु ही यह घृत है, यदि इस तरह कहे तो शुद्ध साध्यवसाना हुआ॥१२॥

ऊपर चार प्रकार की लक्षणा का उल्लेख हो चुका है, अब उपादान लक्षणा और अर्पणलक्षणा इन दो को लेकर छ हुई। कहीं कहीं इसीको जहत्स्वार्थ और अजहत्स्वार्थ इन नामों से भी पुकारते हैं, उदाहरण "भाले प्रवेश कररहे हैं", अर्थात् भाले लिए हुए पुरुष। पुन 'गङ्गा में अहीर बसते हैं' अर्थात् गङ्गा के तीर पर॥ १३ ॥

लक्ष्य वैशिष्ट्य और लक्षक वैशिष्ट्य ये दो भेद और हैं । उदाहरण जैसे, 'सरस काव्य ही अमृत है' यहा लक्ष्य काव्य की विशिष्टता दिखलाया। "विद्या ही चिरकाल का स्थायी धन है" यहा लक्षक विद्या की विशष्टता हुई १४ ॥

सहेतु और निर्हेतु ये और भी दो भेद कहीं कहीं

शब्दे पदार्थे वाक्यार्थे संख्यायां कारके तथा ।
लिङ्गे चेयमलङ्काराङ्कुरवीजतया स्थिता ॥ १६ ॥
महादेवः० । महति नवसंख्यः० ॥ १७ ॥

इति श्रीजयदेवकविविरचिते चन्द्रालोकालङ्कारे लक्षणानिरूपणो नाम नवमो मयूख. ।

---

मानते है । उदाहरण में, "सौन्दर्य ही से वह कन्दर्प है और वह भी साक्षात् रति है" ॥ १५ ॥

शब्द, पद, वाक्य, सख्या, कारक और लिङ्गो में भी क्रम से लक्षणा अलकाराकुर उत्पत्ति के हेतु बीज रूप से स्थित रहती है ॥ १६ ॥

इति नवमो मयूख ।

## दशमो मयूखः

धर्मं कञ्चित् पुरस्कृत्य प्रायः शब्दः प्रवर्तते ।
यथार्थं स्पष्टमाचष्टे शब्दस्तामभिधां विदुः ॥ १ ॥
जात्या गुणेन क्रियया वस्तुयोगेन संज्ञया ।
निर्देशेन तथा प्राहु: षड्विधामभिधां बुध ॥ २ ॥
गौर्नीलः पाचको दण्डी डित्थः कंस इति क्रमात् ।
क संहिनस्ति कसारिर्नर च क समाश्रितम् ॥ ३ ॥
न योगादेरायतनं न सङ्केतनिकेतनम् ।
वृत्त्या निर्देशशब्दोऽयं मुख्यया स्वाभिधेयया ॥ ४ ॥

'प्राय' यह शब्द किसी धर्म को व्यञ्जित करने के हेतु ही प्रयुक्त होताहै। जिस शब्द से ठीक अर्थ स्पष्ट हो जाय उसको अभिधा कहते हैं ॥ १ ॥

जाति, गुण, क्रिया, वस्तु, सज्ञा और निर्देश इन छः वृत्तियों के भेद से छ प्रकार की अभिधा मानी गई ॥ २ ॥

गौ, नील, पाचक, दण्डी, डित्थ और कस क्रम से छुओं के उदाहरण समझना चाहिये । प्रश्न-किसको कसारि ने मारा । उ०-क स से सयुक्त को अथवा नर क से समाश्रित ( नरक ) को इत्यादि ॥ ३ ॥

ऊपर कहा हुआ कसवाला उदाहरण न यौगिक न रूढि

पीयूषवर्षप्रभवं चन्द्रालोकमनोहरम् ।
सुधानिधानमासाद्य श्रयध्व विबुधा मुदम् ॥ ५ ॥
जयन्ति याज्ञिकश्रीमन्महादेवाङ्गजन्मनः ।
सूक्तिपीयूषवर्षस्य जयदेवकवेर्गिरः ॥ ६ ॥
महादेवः० । जयदेवेन दशभिः० ॥ ७ ॥

इति चन्द्रालोकालङ्कारेऽभिधानिरूपणो नाम दशमो मयूखः ॥१०॥

---

किसी भेद में से नहीं है, यह शुद्ध स्वय व्यक्त होने के कारण निर्देशात्मक मानी गई ॥ ४ ॥

इस अमृत वरसानेवाले, अमृत कोपरूपी मनोहर चन्द्रालोक का सेवन प्रसन्नतापूर्वक पण्डित लोग करें ॥ ५ ॥

याज्ञिक प्रवर श्रीमन् महादेव के अङ्ग से उत्पन्न जयदेव कवि की अमृतसिञ्चक सूक्तिया नित्य नित्य विजय श्रीलाभ करती रहें ॥ ६ ॥

इति दशमो मयूख. ।

---

समाप्तश्चायं ग्रन्थः ।



# श्लोकानुक्रमणिका ।

# अनुक्रमणिका ।

कमलमणि ग्रंथमाला का प्रथम पुष्प—

महाकवि बाबू गोपालचन्द्र उपनाम गिरधर दास कृत

# जरासंघवध महाकाव्य ।

यह काव्य वीर रस पूर्ण है और हिन्दी साहित्य में यह पहिला महाकाव्य माना जाता है। इस ग्रंथ का प्रथम संस्करण भारतेंदु बाबू हरिश्चन्द्रजीने सं० १६३१ तथा, ३२ में प्रकाशित किया था जो अब अलभ्य हो रहा है। हिंदी कविता प्रेमी इस ग्रंथ की बाट बहुत दिनों से देख रहे थे। इस ग्रंथ में श्रीमद्भागवत के कथानुसार-मगध नरेश जरासंध की मथुरापर चढ़ाई युद्ध आदि का विस्तार पूर्वक वर्णन दिया गया है। यमक अनुप्रास आदि की बहार पठनीय ही है। काव्य की क्लिष्टता कुछ अंशों में दूर करने के लिए पादटिप्पणियाँ भी दे दी गई हैं। बाबू राधाकृष्णदासजी ने भारतेंदु बाबू हरिश्चन्द्र की जीवनी में लिखा है कि 'जरासंघवध महाकाव्य बहुत ही पांडित्यपूर्ण वीररस प्रधान ग्रंथ है। भाषा में यह ग्रंथ एम० ए० का कोर्स होने योग्य है।' महाकवि का चित्र दिया गया है। पृष्ठ संख्या २०० और कपड़े की जिल्द। मू० १।)

## इस ग्रन्थ पर आई कुछ सम्मतियाँ—

श्रद्धेय पं० महावीर प्रसादजी द्विवेदी लिखते हैं—प्राचीनों की शैली को ध्यान मे रखते काव्य उत्तम है—वीररस से परिप्लुत है। महाकाव्य के लक्षण इसमें पूरे तौर से घटित होते हैं। प्राय सरस भी है।

श्रि ऑनरेबुल पं० श्यामबिहारी मिश्र एम० ए० रायबहादुर, लखनऊ से लिखते हैं कि-यह प्रसिद्ध ग्रंथ पढ़कर चित्त बहुत प्रसन्न हुआ। उसमें कविता की बहुत ही विशद छटा दृष्टिगोचर होती है।

कमलमणि ग्रंथमाला का प्रथम पुष्प—

महाकवि बाबू गोपालचन्द्र उपनाम गिरधर दास कृत

# जरासंघबध महाकाव्य ।

यह काव्य वीर रस पूर्ण है और हिन्दी साहित्य में यह पहिला महाकाव्य माना जाता है। इस ग्रंथ का प्रथम संस्करण भारतेंदु बाबू हरिश्चन्द्रजीने सं० १६३१ तथा, ३२ में प्रकाशित किया था जो अब अलभ्य हो रहा है। हिंदी कविता प्रेमी इस ग्रंथ की बाट बहुत दिनों से देख रहे थे। इस ग्रंथ में श्रीमद्भागवत के कथानुसार-मगध नरेश जरासंध की मथुरापर चढ़ाई युद्ध आदि का विस्तार पूर्वक वर्णन दिया गया है। यमक अनुप्रास आदि की बहार पठनीय ही है। काव्य की क्लिष्टता कुछ अंशों में दूर करने के लिए पादटिप्पणियाँ भी दे दी गई हैं। बाबू राधाकृष्णदासजी ने भारतेंदु बाबू हरिश्चन्द्र की जीवनी में लिखा है कि 'जरासंधबध महाकाव्य बहुत ही पांडित्यपूर्ण वीररस प्रधान ग्रंथ है। भाषा में यह ग्रंथ एम० ए० का कोर्स होने योग्य है।' महाकवि का चित्र दिया गया है। पृष्ठ संख्या २०० और कपडे की जिल्द। मू० १)

## इस ग्रन्थ पर आई कुछ सम्मतियाँ—

श्रद्धेय प० महावीर प्रसादजी द्विवेदी लिखते हैं—प्राचीनों की शैली को ध्यान में रखते काव्य उत्तम है—वीररस से परिप्लुत है। महाकाव्य के लक्षण इसमें पूरे तौर से घटित होते हैं। प्राय सरस भी है।

दि ऑनरेबुल प० श्यामविहारी मिश्र एम० ए० रायबहादुर, लखनऊ से लिखते हैं कि-यह प्रसिद्ध ग्रंथ पढ़कर चित्त बहुत प्रसन्न हुआ। उसमें कविता की बहुत ही विशद प्रभा दृष्टिगोचर होती है।

## २–निमाई सन्यास नाटक

चार सौ वर्ष के ऊपर हुए कि बगाल में श्रीमहाप्रभु कृष्ण चैतन्य का प्रादुर्भाव हुआ था जिन्होंने युवावस्था ही में ससार को पावन करने के लिए सन्यास ग्रहण किया था। उसी घटना के आधार-पर स्वर्गीय प्रसिद्ध लेखक बाबू शिशिरकुमार घोष ने इस नाटक की रचना की थी। उसी नाटक का यह हिंदी रूपातर है। यह अति सरल भाषा में किया गया है। आरभ में वैष्णव धर्म पर एक मार्मिक भूमिका लगभग चालीस पृष्ठ में दी गई है। वैष्णव धर्म के माननेवाले तथा हिंदी प्रेमियों को इस ग्रथ की एक एक प्रति अवश्य रखनी चाहिए। इस में सपरिकर महाप्रभुजी का एक चित्र भी दिया गया है। पृ० स० लगभग १८० मूल्य ।।।)

## भाषा भूषण

जोधपुर-नरेश महाराज यशवतसिंह कृत। कई प्रतियों से पाठ शुद्ध कर तथा अन्त में टिप्पणी देकर इस की उपादेयता बढा दी गई है। ग्रथकार की जीवनी तथा चित्र भी दिया गया है। मू० ॥।)

## वेनिस का बांका

साहित्यरत्न प० अयोध्यासिंह उपाध्याय की यह रचना है। कहनी बडी रोचक है। छपाई सफाई अच्छी है। छपचुका है।

कार्यालय-द्वारा प्रकाशित होनेवाली

## अन्य पुस्तकें।

१—काव्यादर्श ( दंडी कृत )-मूल तथा हिंदी अनुवाद। भूमिका में संस्कृत लक्षण ग्रंथोंका इतिहास, रीति दोषादि की विवेचना आदि भी की जायगी।

२—इंशा, उनका काव्य तथा रानी केतकी की कहानी— संसार के उतार चढ़ाव का पूरा दिग्दर्शन इंशाअल्लाह खॉं की जीवनी से होता है। इनका स्थान हिन्दी साहित्य में लल्लू लालजी के समकक्ष है। रानी केतकी की कहानी का पाठ कई प्राचीन प्रतियों से मिलान कर शुद्ध किया गया है।

३—मआसिरुल् उमरा—यह ग्रन्थ नवाब शाहनवाज खॉं समसामुद्दौला की कृति है जिसमें मुगल दरबार के सात सौ तीस उमरा की जीवनियॉं दी गई हैं। इस ग्रंथ से केवल हिंदू राजाओं तथा सर्दारों के चरित्रों का अनुवाद किया गया है। यद्यपि ये चरित्र कहने को एकानवे ही हैं पर वास्तव में लगभग तीन सौ राजाओं की जीवनियॉं सम्मिलित हैं। राजपुताने तथा बुन्देलखंड के कई राजवंशों का इतिहास एक एक चरित्रों में आ गया है। कई चित्र भी दिए जायँगे।

## २—निमाई सन्यास नाटक

चार सौ वर्ष के ऊपर हुए कि बंगाल में श्रीमहाप्रभु कृष्ण चैतन्य का प्रादुर्भाव हुआ था जिन्होने युवावस्था ही में संसार को पावन करने के लिए सन्यास ग्रहण किया था। उसी घटना के आधार-पर स्वर्गीय प्रसिद्ध लेखक बाबू शिशिरकुमार घोष ने इस नाटक की रचना की थी। उसी नाटक का यह हिंदी रूपांतर है। यह अति सरल भाषा में किया गया है। आरंभ में वैष्णव धर्म पर एक मार्मिक भूमिका लगभग चालीस पृष्ठ में दी गई है। वैष्णव धर्म के माननेवाले तथा हिंदी प्रेमियों को इस ग्रंथ की एक एक प्रति अवश्य रखनी चाहिए। इस में सपरिकर महाप्रभुजी का एक चित्र भी दिया गया है। पृ० सं० लगभग १८० मूल्य ।।।)

## भाषा भूषण

जोधपुर-नरेश महाराज यशवंतसिंह कृत। कई प्रतियों से पाठ शुद्ध कर तथा अन्त में टिप्पणी देकर इस की उपादेयता बढा दी गई है। ग्रंथकार की जीवनी तथा चित्र भी दिया गया है। मू० ।।।)

## वेनिस का बांका

साहित्यरत्न पं० अयोध्यासिंह उपाध्याय की यह रचना है। कहनी बडी रोचक है। छपाई सफाई अच्छी है। छपचुका है।

कार्यालय-द्वारा प्रकाशित होनेवाली

# अन्य पुस्तकें।

१—काव्यादर्श ( दंडी कृत )-मूल तथा हिंदी अनुवाद। भूमिका में संस्कृत लक्षण ग्रंथोंका इतिहास, रीति दोषादि की विवेचना आदि भी की जायगी।

२—इंशा, उनका काव्य तथा रानी केतकी की कहानी— संसार के उतार चढ़ाव का पूरा दिग्दर्शन इंशाअल्लाह खाँ की जीवनी से होता है। इनका स्थान हिन्दी साहित्य में लल्लू लालजी के समकक्ष है। रानी केतकी की कहानी का पाठ कई प्राचीन प्रतियों से मिलान कर शुद्ध किया गया है।

३—मआसिरुल् उमरा—यह ग्रन्थ नवाब शाहनवाज खाँ समसामुद्दौला की कृति है जिसमें मुगल दरबार के सात सौ तीस उमरा की जीवनियाँ दी गई हैं। इस ग्रंथ से केवल हिंदू राजाओं तथा सर्दारों के चरित्रों का अनुवाद किया गया है। यद्यपि ये चरित्र कहने को एकयानवे ही हैं पर वास्तव में लग भग तीन सौ राजाओं की जीवनियाँ सम्मिलित हैं। राजपुताने तथा बुन्देलखंड के कई राजवंशों का इतिहास एक एक चरित्रों में आ गया है। कई चित्र भी दिए जायँगे।

४—बुन्देलखंड का इतिहास—यह बुन्देलखंड का विस्तृत इतिहास बड़ी खोज से लिखा जा रहा है। इसका कुछ अंश नागरीप्रचारिणी पत्रिका के भाग ३ अंक ४ में निकल चुका है।

५—भारतेंदु बा० हरिश्चन्द्र का जीवनचरित्र-यह ग्रंथ बड़ी खोज के साथ लिखा जा रहा है। इसमें कई चित्र उनकी भिन्न भिन्न अवस्था के दिए जायँगे।

६—श्रीकृष्ण चैतन्य महाप्रभु का जीवनचरित्र-कलियुग पावनावतार श्रीचैतन्य महाप्रभु की यह विशद जीवनी होगी। हिन्दी में इस विषय का यह प्रथम ग्रंथ होगा।

संक्षिप्त रामस्वयंवर—महाराज रघुराजसिंह कृत रामस्वयंवर का संक्षिप्त सम्करण है। मू० १।)

मुद्राराक्षस—भारतेंदु बा० हरिश्चन्द्र कृत। संस्कृत से पाठ मिलान किया गया है। अन्त में विस्तृत टिप्पणी दी गई है। लगभग अस्सी पृष्ठ की भूमिका में संस्कृत मुद्राराक्षस के समय की ऐतिहासिक विवेचना, मूलग्रंथकार तथा अनुवादक की जीवनी, नाटक के लक्षण आदि दिए गए हैं। पृष्ठ संख्या ७६+२२४ मू० १)

जरासन्ध वध महाकाव्य—बा० गोपालचन्द्र उपनाम बाबू गिरिधर दास कृत। यह उच्चकोटि का काव्य है। पद टिप्पणी दी गई है। सचित्र पृष्ठ संख्या २०० मूल्य १।) सजिल्द १) अजिल्द।